॥ श्रीः ॥

चौखम्बा सुरभारती ग्रन्थमाला

२५



महाकविश्रीमाघप्रणीतम्

# शिशुपालवधम्

## संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

( परीक्षोपयोगि १–४ सर्गात्मकम् )



श्रीरामजीलाल शर्मा

साहित्य-दर्शनाचार्यः

साहित्यविभागाध्यक्षः

आर्य गुरुकुल महाविद्यालयः, सिरसागंज ( मैनपुरी )




चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन

वाराणसी

THE

CHAUKHAMBA SURBHARATI GRANTHAMALA

25



# ŚIŚUPĀLAVADHAM

OF

## MAHĀKAVI MĀGHA

With

Sanskrit and Hindi Commentaries

( Cantos I-IV )

By

*Shri Ramjilal Sharma*

**Sahitya-Darshanacharya**

*Head of the Department of Sahitya*

Arya Gurukul Mahavidyalaya, Sirsaganj ( Mainpuri )




CHAUKHAMBA SURBHARATI PRAKASHAN

VARANASI

# भूमिका

## काव्यशास्त्र की उपादेयता

इस संसार में मानव जीवन का उद्देश्य धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष की प्राप्ति है। जिसका मुख्य साधन वेदशास्त्रों का ज्ञान है। परन्तु वेदशास्त्रों के नीरस तथा कठिन होने से उन्हें वे ही मनुष्य पढ़ने तथा समझने में समर्थ हैं जिनकी बुद्धि अत्यन्त तीक्ष्ण एवं परिपक्व है। कोमल बुद्धि वालों के लिए तो अत्यन्त सरल एवं सरस होने से काव्य ही एक ऐसा साधन है जो उन्हें धर्मादि की सुखपूर्वक प्राप्ति कराने में समर्थ है। जैसा कि विश्वनाथ ने साहित्यदर्पण में कहा है—

'चतुर्वर्गफलप्राप्तिः सुखादल्पधियामपि।
काव्यादेव.....................................॥' (सा० द० १।२)

भरत मुनि कहते हैं कि धर्मार्थियों को धर्म, कामार्थियों को काम, विद्याभिलाषुकों को वेद्वत्ता तथा दीनदुःखियों को परम शान्ति आदि देने वाला एकमात्र काव्य ही है। रुद्रट, भामह आदि सभी विद्वानों ने काव्य की उपादेयता को स्वीकार करते हुए उसकी प्रशंसा की है। मम्मटाचार्य ने स्पष्ट कहा है—

काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये।
सद्यः परनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे॥ (का० प्र० १।२)

अर्थात् 'काव्य यश, धन, व्यावहारिक ज्ञान, अमङ्गल का नाश, परमसन्तोष एवं कान्ता के समान हितोपदेश को देने वाला है।' पुराण एवं इतिहास आदि को पढ़ने से स्पष्ट प्रतीत होता है कि काव्य के द्वारा ही व्यास, वाल्मीकि, भास, कालिदास, भवभूति, भारवि, माघ, दण्डी, वाण, हर्ष, भोज, राजशेखर, जयदेव, पण्डितराज जगन्नाथ आदि सहस्रों कवियों का यश आज भी इस संसार में विद्यमान है एवं सहस्रों-सहस्रों वर्षों तक इसी प्रकार विद्यमान रहेगा। एक-एक पद्य पर सहस्रों मुद्राएँ आदि प्राप्त होने की कथाएँ राजतरङ्गिणी आदि में उपलब्ध हैं। श्री हर्षादि से बाणादि को अतुल धन-लाभ होने की वार्ता से कौन अपरिचित है? सूर्यशतक (सूर्य-स्तुति) आदि से मयूरादि के कुष्ठ जैसे भयङ्कर रोगों का समूल विनाश हो जाना संसार-प्रसिद्ध ही है। यही नहीं, काव्य को आचार्यों ने ब्रह्मरूप में प्रतिपादित किया है—

यदेतद्वाङ्मयं विश्वमर्थमूर्त्या विवर्तते।
सोऽस्मि काव्यपुमानम्ब पादौ वन्देय तावकौ॥

तभी तो—

न स शब्दो न तद्वाच्यं न स न्यायो न सा कला।
जायते यन्न काव्याङ्गम्.............................॥

यही कारण है कि परम प्रयाससाध्य—योग, जप, तप, वेद—उपनिषद् तथा दर्शनों के परिशीलन की अपेक्षा अत्यन्त सरल, सरस एवं ब्रह्मानन्दसहोदर काव्य-शास्त्र परिशीलन में लोगों की अधिक प्रवृत्ति होती है।

## काव्य-रचना में हेतु

काव्य के कारण के विषय में प्रधानतया विद्वानों के दो मत हैं। रुद्रट, वामन और पण्डितराज आदि केवल प्रतिभा को काव्य का कारण मानते हैं और दण्डी, मम्मट, वाग्भट तथा पीयूषवर्ष आदि प्रतिभा, व्युत्पत्ति और अभ्यास—इन तीनों को काव्य का कारण बतलाते हैं। राजशेखर का इन सबसे कुछ भिन्न ही मत है।

अब यहाँ दो-तीन आचार्यों के मतों को संक्षेप में उपस्थित किया जाता है जिससे विचारशील पाठक उन सब विचारों को समालोचनात्मक दृष्टि से पढ़कर स्वयं अपना मत निश्चित कर सकें।

दण्डी कहते हैं—

> नैसर्गिकी च प्रतिभा श्रुतं च बहुनिर्मलम्।
> अमन्दश्चाभियोगोऽस्याः कारणं काव्यसम्पदः॥

स्वाभाविक प्रतिभा, प्रचुर एवं दोषहीन शास्त्र-श्रवण अर्थात् व्युत्पत्ति और परिपूर्ण अभ्यास अर्थात् पुनः-पुनः काव्य बनाते रहना, ये सब काव्य-सम्पत्ति अर्थात् काव्य की उत्कृष्टता के कारण हैं। इसके आगे वे लिखते हैं—

> न विद्यते यद्यपि पूर्ववासनागुणानुबन्धिप्रतिभानमद्भुतम्।
> श्रुतेन यत्नेन च वागुपासिता ध्रुवं करोत्येव कमप्यनुग्रहम्॥

अर्थात् पूर्वजन्म की वासना के गुणों से सम्बद्ध प्रतिभा यदि न भी हो, तथापि शास्त्र-श्रवण अर्थात् व्युत्पत्ति और यत्न अर्थात् अभ्यास के द्वारा सेवित वाग्देवी सेवकों पर कुछ अनुग्रह अवश्य करती है। इसका तात्पर्य यह है कि उत्कृष्ट काव्य के प्रति प्रतिभा, व्युत्पत्ति और यत्न अर्थात् अभ्यास—ये तीनों ही कारण हैं, परन्तु साधारण काव्य तो प्रतिभा के अभाव में भी केवल व्युत्पत्ति और अभ्यास से बन सकता है।

मम्मट ने भी दण्डी के ही कारणवाद को अपनाया है। वे कहते हैं—

> शक्तिर्निपुणता लोकशास्त्रकाव्याद्यवेक्षणत्।
> काव्यज्ञशिक्षयाऽभ्यास इति हेतुस्तदुद्भवे॥ (का० प्र० १।३)

अर्थात् शक्ति (प्रतिभा), और लोकव्यवहार, शास्त्रों का अध्ययन, काव्य-परिशीलन आदि से उत्पन्न निपुणता (व्युत्पत्ति) एवं काव्यज्ञ अर्थात् काव्य के निर्माता और समालोचक से शिक्षा प्राप्त कर तदनुसार अभ्यास, ये तीनों ही सम्मिलित रूप से काव्य के कारण हैं।

वाग्भट इस प्रसङ्ग में लिखते हैं—

> प्रतिभा कारणं तस्य व्युत्पत्तिस्तु विभूषणम्।
> भृशोत्पत्तिकृदभ्यास इत्यादि कविसंकथा॥

'प्रतिभा काव्य का कारण है, व्युत्पत्ति भूषण है और अभ्यास काव्य-रचना में प्रगति ता है। इसका यही अभिप्राय हुआ कि काव्य को केवल प्रतिभा उत्पन्न करती है, व्युत्पत्ति में सौन्दर्य लाती है और अभ्यास से शीघ्र काव्य तैयार होता है। अर्थात् वाग्भट घुमा-ाकर तीनों को ही कारण मानते हैं।'

जयदेव 'पीयूषवर्ष' भी वाग्भट की ही बात को दृष्टान्त के साथ दुहराते हैं—

प्रतिभैव श्रुताभ्याससहिता कवितां प्रति।
हेतुर्मृदम्बुसम्बद्धा बीजमाला लतामिव॥ ( चन्द्रालोक १।६ )

अर्थात् व्युत्पत्ति और अभ्यास से युक्त प्रतिभा इसी तरह काव्य के प्रति हेतु है जिस कार मृत्तिका और जल के सहयोग से बीजलता के प्रति कारण होता है। इसका भी यही भिप्राय है कि जैसे लता का बीज उत्पादक, मृत्तिका पोषक और जल संवर्द्धक कारण हैं, ही काव्य का प्रतिभा उत्पादक, व्युत्पत्ति पोषक तथा अभ्यास संवर्द्धक कारण है।

रुद्रट केवल शक्ति को ही कारण मानते हैं। वे शक्ति का विवेचन इस प्रकार करते हैं—

मनसि सदा सुसमाधिनि विस्फुरणमनेकधाभिधेयस्य।
अक्लिष्टानि पदानि च विभान्ति यस्यामसौ शक्तिः॥

हजोत्पाद्या च सा द्विधा भवति, उत्पाद्या तु कथञ्चिद् व्युत्पत्त्या जन्यते परया।'

'जिसकी प्राप्ति होने पर समाधिस्थ (सर्वथा एकाग्र) मन में अनेक प्रकार के अर्थ स्फुरित ते हैं और कोमल-कान्त-पदावली दृष्टिगोचर होने लगती है, उसको शक्ति कहते हैं।' दो प्रकार की होती है—एक सहज अर्थात् स्वभावसिद्ध, जो ईश्वर-प्रदत्त अथवा दृष्टजन्य होती है, और दूसरी उत्पाद्य—अर्थात् उत्पन्न की जाने वाली, जो उत्कृष्ट त्पत्ति से उत्पन्न होती है।

वामन भी केवल प्रतिभा को ही काव्य का कारण मानते हैं। उनका कथन है—

कवित्वस्य बीजं प्रतिभानम्। यस्माद् विना काव्यं न निष्पद्यते' निष्पन्नं वा स्यायतनं स्यात्॥'

अर्थात् कवित्व का बीज प्रतिमान है, जिसके बिना काव्य निष्पन्न नहीं होता है और दि किसी प्रकार निष्पन्न हो भी गया तो वह हास्यास्पद होता है।

पण्डितराज जगन्नाथ अपना मत इस प्रकार व्यक्त करते हैं—'तस्य ( काव्यस्य ) च ारणं कविगता केवला प्रतिभा। सा च काव्यघटनानुकूलशब्दार्थोपस्थितिः। तस्याश्च हेतुः क्वचिद् देवतामहापुरुषप्रसादादिजन्यमदृष्टम्, क्वचिच्च विलक्षणव्युत्पत्तिकाव्यकरणाभ्यासौ।

अर्थात् काव्य का कारण केवल प्रतिभा है। वह प्रतिभा उन शब्दार्थों की उपस्थिति का ाम है जिनसे काव्य बन सके। अर्थात् काव्य निर्माण के लिए जहाँ जिस शब्द की और स अर्थ की आवश्यकता हो वहाँ तत्काल उसका स्मरण हो जाना प्रतिभा है। अर्थात्—वनवोन्मेषशालिनी बुद्धि का नाम ही प्रतिभा है। इस प्रतिभा के दो कारण हैं—कहीं तो वता या महापुरुषादि की प्रसन्नता से उत्पन्न अदृष्ट और कहीं व्युत्पत्ति तथा अभ्यास।

राजशेखर ने भी काव्यमीमांसा में इस विषय में विस्तृत रूप से अपना विचार प्रस्तुत

किया है, जो यहाँ ग्रन्थ-विस्तार के भय से नहीं दिया जारहा है। जिज्ञासु-जन ग्रन्थ को स्वयं पढ़ें।

## कवि और काव्य का लक्षण

शब्दकल्पद्रुम में—'कु शब्दे' धातु से 'अच इ' सूत्र से इ प्रत्यय करने पर कवि की व्युत्पत्ति बतलायी है। अमरकोश के टीकाकार भानुजी दीक्षित ने 'कवते श्लोकान् ग्र वर्णयति वा कविः' ऐसी कवि शब्द की व्युत्पत्ति की है। विद्याधर ने एकावली में—'कव इति कविः, तस्य कर्म काव्यम्, इस प्रकार कवि तथा काव्य शब्द की व्युत्पत्ति कही ध्वन्यालोक की लोचन नामक व्याख्या में 'कवनीयं काव्यम्' इस प्रकार काव्य शब्द निर्वचन किया है। काव्यमीमांसा में राजशेखर ने 'कवृ वर्णे' धातु से कवि शब्द की मानी है—'कविशब्दश्च' 'कवृ वर्णे' इत्यस्य धातोः काव्यकर्मणि रूपम्। इस प्रकार वस्तु वर्णन (प्रतिपादन) करने वाले को कवि तथा उसके कर्म या कृति को काव्य कहते हैं।५

यद्यपि वैदिक तथा लौकिक साहित्य में कवि शब्द भिन्न-भिन्न अर्थों में प्रयुक्त हुआ जैसे—'कविर्मनीषी परिभूः स्वयंभूः' (शुक्ल यजु० ४०।८) में कवि शब्द परमेश्वर के प्रयुक्त हुआ है। भागवत में 'आदि कवि' शब्द का प्रयोग ब्रह्मा के लिए हुआ है। अमरकं में 'शुक्रो दैत्यगुरुः काव्य उशना भार्गवः कविः' (अमर० १।३।२५) तथा 'विद्वान् विपश्चि दोषज्ञः''''''पण्डितः कविः' (अमर० २।७।५) में क्रमशः शुक्राचार्य तथा विद्वान् के कवि शब्द का प्रयोग देखा जाता है। गीता 'किं कर्म किमकर्मेति कवयोऽप्यत्र मोहिताः (गी० ४।१६) में कवि शब्द विद्वान् के लिए प्रयुक्त हुआ है। इन निर्दिष्ट अर्थों के अति कवि शब्द का प्रयोग वाल्मीकि तथा व्यास के लिए भी हुआ है। बाद में यही कालिदा भास, दण्डी, बाण एवं हर्षादि सभी काव्य, निर्माताओं के लिए प्रयुक्त होने लगा।

हम पहले कह चुके हैं कि कवि को कृति को काव्य कहते हैं। वह कवि की कृति श रूप में मानी जाय या अर्थरूप में या शब्दार्थोभय रूप में। उसमें भी वे शब्द तथा अर्थ प्रकार के हों जिनको काव्य की संज्ञा दी जाय। इसके निर्णय के लिए हम विभिन्न आचार्यों द्वारा समय-समय पर अपनी प्रतिभा से प्रसूत काव्य के लक्षणों को यहाँ प्रस्तुत करते हैं

दण्डी ने अपने काव्यादर्श नामक ग्रन्थ में काव्य का लक्षण इस प्रकार किया है 'शरीरं तावदिष्टार्थव्यवच्छिन्ना पदावली' अर्थात इष्टार्थ से व्यवच्छिन्न (नपी-तुली) पदाव काव्य का शरीर है।

रुद्रट ने शब्द तथा अर्थ दोनों को काव्य माना है—'ननु शब्दार्थौ काव्यम्।' आच मम्मट ने 'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलङ्कृती पुनः क्वापि' अर्थात दोषरहित, गुण तथा सर्वत्र अलङ्कारयुक्त तथा कहीं-कहीं अलङ्कार से रहित होने पर भी (यदि रसानुभ स्पष्ट हो रही है) तो इस प्रकार के शब्द तथा अर्थ को काव्य कहते हैं। यह काव्य लक्षण किया है। साहित्यदर्पणकार विश्वनाथ ने 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' (सा० १।३) कारिका के अनुसार रसात्मक वाक्य को ही काव्य माना है। पण्डितराज जगन्ना ने—'रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दः काव्यम्।' के अनुसार रमणीय अर्थ के प्रतिपादक श को काव्य माना है।

इस प्रकार 'चमत्कार-पूर्ण रसात्मक गुणालङ्कारयुक्त निर्दोष वाक्य का काव्य कहते हैं' ह सर्वसम्मत एवं निर्दुष्ट काव्य-लक्षण समष्टि रूप से विचार करने पर सिद्ध होता है।

## काव्य के भेद

दृश्य तथा श्रव्य भेद से काव्य दो प्रकार का होता है। दृश्य काव्य को ही रूपक हते हैं। यह रूपक नाटकादि भेद से दस प्रकार का होता है। रूपकों के समान ही कुछ शेषता लिये हुए नाटिकादि आदि १८ प्रकार के उपरूपक भी होते हैं। द्वितीय श्रव्य व्य पद्यात्मक, गद्यात्मक तथा गद्यपद्योभयात्मक भेद से तीन प्रकार का होता है। इनमें द्यात्मक काव्य—( १ ) महाकाव्य, ( २ ) खण्डकाव्य, ( ३ ) कुलक, ( ४ ) कलापक, ५ ) सन्दानितक, ( ६ ) युग्मक, ( ७ ) मुक्तक भेद से सात प्रकार का होता है। गद्यात्मक व्य—कथा तथा आख्यायिका भेद से दो प्रकार का माना गया है। श्री विश्वनाथजी के ति से गद्य—( १ ) मुक्तक, ( २ ) वृत्तगन्धि, ( ३ ) उत्कलिका प्राय और ( ४ ) चूर्णक द से चार प्रकार का होता है। गद्यपद्योभयात्मक काव्य को चम्पू कहते हैं। यही चम्पू दि राजस्तुति-परक हो तो विरुद कहलाता है और यदि अनेक भाषा निबद्ध हो तो यही म्भिक कहलाता है।

## महाकाव्य की उत्पत्ति एवं विकास

सबसे पहले हमें ऋग्वेद में संस्कृत साहित्य की झलक मिलती है। उसके कुछ मन्त्र हमें के रचयिताओं की कविप्रतिभा का भी संकेत करते हैं। परन्तु काव्य-शैली का पूर्ण कास वैदिक-काल में नहीं माना जा सकता है। ब्राह्मण-ग्रन्थों में कुछ स्थलों पर तथा तहास-पुराण काल में—'सुपर्णाध्याय' नामक आख्यान में भी काव्य की आभा स्पष्ट रूप प्रतीत होती है। परन्तु संस्कृत साहित्य में सबसे प्रथम महाकाव्य आदिकवि वाल्मीकि-चित 'रामायण' है। यही उस काव्यधारा का उद्गम है जो भास, कालिदास, अश्वघोष, रवि, माघ तथा श्रीहर्षादि विभिन्न स्रोतों में विभक्त होकर संस्कृत-काव्य-कानन को रकाल से सींचती चली आई है। रामायण की सरल एवं स्वाभाविक शैली ने अपने परवर्ती कालिदास, अश्वघोष-जैसे महाकवियों को पूर्णतया प्रभावित किया है तथा परवर्ती वियों के समक्ष महाकाव्य के आदर्श को भी उपस्थित किया है। रामायण के अतिरिक्त ाभारत को भी हम अवश्य ही महाकाव्य का रूप दे सकते हैं। इस महाभारत का भी रवि तथा माघ-जैसे महाकवियों पर पूर्ण प्रभाव हमें दृष्टिगोचर होता है। यद्यपि मायण तथा महाभारत के बाद कालिदास तक हमें किसी भी कवि के महाकाव्य के दर्शन हीं होते हैं तथापि महर्षि पाणिनि ( २८०० वि० पू० ) ने 'पाताल विजय' तथा 'जाम्ब-ती विजय' नामक काव्यों की रचना की थी, ऐसा उल्लेख मिलता है। पतञ्जलि ( १२०० वि० पू० ) भी अपने महाभाष्य में काव्य-साहित्य से पूर्ण परिचित प्रतीत हैं। एक तरफ 'भारत', आधुनिक नाम 'महाभारत' से अपना परिचय प्रकट करते हैं तो दूसरी ओर स-वध' एवं 'बलिबन्ध' नामक नाटकों का निर्देश करते हैं। इसके अतिरिक्त 'वार रुच-य', 'सुमनोत्तरा' और 'भैमरथी' आदि आख्यायिकाओं का पतञ्जलि द्वारा किये हुए

उल्लेख से तथा कुछ काव्य-शैलियों में रचित पंक्तियों के उनके द्वारा दिये उद्धरणों यह सिद्ध होता है कि ईसा से कई शताब्दी पूर्वमहाकाव्य, गीतिकाव्य, गद्यकाव्य, लोक नीतिकथा तथा नाटकादि का उस समय पूर्ण प्रचार एवं प्रसार था।

ईसा की प्रथम शताब्दी के आस-पास मिले हुए शिलालेखों की शैली से भी या चलता है कि उस समय काव्य-साहित्य का पर्याप्त विकास हो चुका था। रुद्रदाम गिरनार वाला शिलालेख ( १५० ई० ) अलङ्कृत शैली का सुन्दर नमूना है। प्र अशोक-स्तम्भ पर खुदी हरिषेणकृत समुद्रगुप्त की प्रशस्ति से भी यह सूचना मिलती उसके पूर्व अनेक महाकाव्यों की रचना हो चुकी थी। किन्तु दीर्घकाल तक हमें महाकाव्य का पता नहीं चलता है तो इसका अर्थ यह नहीं है कि उस समय का गति रुक गई थी। परन्तु वास्तविक बात तो यह है कि बाद के कुछ काव्य इतने प्रसि गये कि उनके सामने उनसे पूर्व के कम प्रसिद्ध काव्य लोक में आदर न मिलने से धीरे विस्मृत एवं लुप्त होते चले गये। इस दीर्घकाल के बाद महाकाव्य का सर्वाङ्गपू हमें महाकवि कालिदास के काव्यों में मिलता है जो महाकाव्य के सभी लक्षणों से युक्त महाकवि कालिदास के ये काव्य अपने उत्तरवर्ती कवियों को पूर्णरूप से प्रभावित वाले हैं। इन उत्तरवर्ती कवियों की काव्य-शैली उत्तरोत्तर अलङ्कृत होती चली गई।

## महाकाव्य का लक्षण

दण्डी ने काव्यादर्श ( १।१४-१९ ) में तथा विश्वनाथ ने साहित्यदर्पण ( ६।३१५- में महाकाव्य के लक्षण प्रस्तुत किये हैं; जिनका सार यह है—

जिसमें सर्गों का निबन्धन हो वह महाकाव्य कहलाता है। इसमें एक देवता या क्षत्रिय–जिसमें धीरोदात्तत्वादि गुण हों—नायक होता है। कहीं एक वंश के स अनेक राजा भी नायक होते हैं। शृङ्गार, वीर और शान्त में से कोई एक रस अङ्गी हो अन्य रस गौण होते हैं। इसमें सब नाटक सन्धियाँ रहती हैं। इसकी कथा ऐतिहासि लोक में प्रसिद्ध सज्जन सम्बन्धिनी होती है। धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इस चतुर्वर्ग में उसका फल होता है। आरम्भ में आशीर्वाद, नमस्कार या वर्ण्यवस्तु का निर्देश हो इसमें कहीं खलों की निन्दा तथा कहीं पर सज्जनों का गुणवर्णन होता है। इसमें न छोटे और न बहुत बड़े आठ से अधिक सर्ग होते हैं। उनमें प्रत्येक में एक ही छन्द हो परन्तु सर्ग के अन्त में छन्द बदल दिया जाता है। कहीं-कहीं एक सर्ग में अनेक छ होते हैं। सर्ग के अन्त में अगली कथा की सूचना होनी चाहिए। इसमें पर्वत ( छहों ), वन, समुद्र, सम्भोग तथा विप्रलम्भ शृङ्गार, सन्ध्या, सूर्य, चन्द्रमा, रात्रि, अन्धकार, दिन, प्रातःकाल, मध्याह्न, मुनि, स्वर्ग, नगर, यज्ञ, मृगया ( शिकार ), यात्रा, विवाह, मन्त्रणा, पुत्र और अभ्युदय, जलक्रीड़ा, वनविहारादि का यथा साङ्गोपाङ्ग वर्णन होना चाहिए। इसका नाम कवि के नाम से ( जैसे–माघ ), च नाम से ( जैसे–कुमारसम्भव ) अथवा चरित्र-नायक के नाम से ( जैसे–रघुवंश ) चाहिए। कहीं अन्य मुख्य के नाम पर भी इसका नाम होता है ( जैसे–भट्टि )। वर्णित कथा के नाम पर सर्ग का नाम रखा जाता है।

महाकाव्य के ये सामान्य लक्षण मात्र हैं जिनका सभी महाकाव्यों में अक्षरशः पालन सम्भव नहीं है।

## शिशुपालवध का महाकाव्यत्व

शिशुपालवध में महाकाव्य के सभी लक्षण यथावत् घटित होते हैं। इसकी वर्ण्यवस्तु (कथा) ऐतिहासिक है जो महाभारत के आधार पर रचित है। इसके नायक भगवान् श्रीकृष्ण हैं जो कि नायक के धीरोदात्त गुणों से सर्वथा युक्त हैं। इसमें वीर-रस अङ्गी (प्रधान) तथा शृङ्गारादि अन्य रस अङ्ग (गौण) हैं। इसमें बीस सर्ग हैं। किसी भी सर्ग में ५० से कम तथा १५० से अधिक पद्य नहीं हैं। प्रत्येक सर्ग में प्रथम एक ही छन्द का प्रयोग किया गया है और सर्ग के अन्त में छन्द का परिवर्तन हुआ है। चतुर्थ सर्ग में विविध छन्दों का प्रयोग किया गया है। प्रत्येक सर्ग के अन्त में अग्रिम सर्ग की कथा की सूचना दी गई है। आरम्भ में वस्तु-निर्देशात्मक मङ्गलाचरण किया गया है। शिशुपाल का वध ही इस काव्य का फल है और उनका बीज है—भगवान् श्रीकृष्ण द्वारा देवर्षि नारद-दर्शन रूप वस्तु; जिसका निर्देश प्रारम्भिक पद्य में किया गया है। यहाँ भगवान् श्रीकृष्ण द्वारा देवर्षि-नारद-दर्शन रूप वस्तु का श्रीशब्दप्रयोगपूर्वक निर्देश होने से ही वस्तु निर्देशात्मक मङ्गलाचरण है। इसमें युद्ध-यात्रा, द्वारकापुरी, समुद्र, रैवतक पर्वत, सेना-निवेश, छः ऋतु, पुष्पावचय, जलक्रीड़ा, वन-विहार, सायंकाल, चन्द्रोदय, मद्यपान, प्रभात, प्रयाग तथा यमुना, सेनाप्रयाण, यज्ञ, सभा, द्वन्द्वयुद्ध आदि का यथास्थान साङ्गोपाङ्ग वर्णन है। इस महाकाव्य का शिशुपाल के वधरूप फल के आधार पर (या वर्णनीय घटना के आधार पर) 'शिशुपाल-वध' और कवि के नाम पर 'माघ' नाम प्रसिद्ध ही है। इसकी भाषा-शैली अलङ्कार शास्त्रोक्त महाकाव्य की शैली है। अलङ्कारादि की योजना के साथ-साथ चित्रबन्ध आदि के नियमों का भी यहाँ पूर्णतया पालन किया गया है। इस प्रकार 'शिशुपालवध' को साहित्यशास्त्रनिर्दिष्ट महाकाव्य के लक्षणों के अनुसार एक सर्वाङ्ग समन्वित महाकाव्य कहा जा सकता है।

## माघ काव्य की श्रेष्ठता

यद्यपि संस्कृत साहित्य में हजारों महाकवियों के ग्रन्थ-रत्न विद्यमान हैं तथापि विद्वानों के कथनुसार पहले रघुवंश, कुमारसम्भव तथा मेघदूत; और किरातार्जुनीय, शिशुपालवध तथा नैषधीयचरित—इन छः काव्यों का ही प्रचार-प्रसार एवं अध्ययन-अध्यापन प्रचलित था। इन छः काव्यों में—रघुवंश तथा कुमारसम्भव ये दो महाकाव्य तथा मेघदूत-खण्डकाव्य, ये तीनों महाकवि कालिदास की रचनाएँ हैं। इस महाकवि के काव्यों में स्वाभाविकता, सरलता एवं सरसता है। इसमें प्रयाससाध्यता या जटिलता का लेश भी नहीं है। सहृदय लोग बिना किसी कठिनाई के इन काव्यों का रसास्वादन कर सकते हैं। इसलिए कालिदास के ये काव्य संस्कृत साहित्य में 'लघुत्रयी' नाम से प्रसिद्ध हैं। शेष किरातार्जुनीय, शिशुपालवध तथा नैषधीयचरित—ये तीन महाकाव्य क्रमशः भारवि, माघ तथा श्रीहर्ष की रचनाएँ हैं। भारवि, माघ तथा श्रीहर्ष के इन महाकाव्यों में

जटिलता, कृत्रिमता एवं प्रयाससाध्यता उत्तरोत्तर बढ़ती चली गई है। इन काव्यों समझने के लिए सहृदयता की अपेक्षा शास्त्र-व्युत्पत्ति की प्रौढ़ता की अधिक आवश्यकता इसीलिए ये संस्कृत साहित्य में 'बृहत्त्रयी' के नाम से विख्यात हैं। इन्हीं का अध्य अध्यापन द्वारा प्रचार एवं प्रसार अब तक होता रहा है।

वस्तुतः शिशुपालवध महाकाव्य सरसता, पदलालित्य एवं अर्थ-गाम्भीर्य के विद्वत्समाज में प्रसिद्ध है। किसी कवि ने सत्य ही कहा है—

'उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम्।
दण्डिनः पदलालित्यं माघे सन्ति त्रयो गुणाः ॥'

एक बार किसी महाविद्वान् से किसी ने पूछा कि आपने किन-किन ग्रन्थों का अध्य किया है जिससे आपकी बुद्धि इतनी विशद् एवं दूरदर्शिनी हो गई है। इस पर महाविद्वान् ने उत्तर दिया कि—'मेघे माघे गतं वयः' अर्थात् कालिदास के मेघदूत त महाकवि माघ के माघ ( शिशुपालवध ) के अध्ययन-अध्यापन में, मैंने अपनी सम्पूर्ण समाप्त कर दी है। इसी प्रकार—'काव्येषु माघः', तथा 'नवसर्गगते माघे नवशब्दो विद्यते' इत्यादि सूक्तियाँ माघ-काव्य की श्रेष्ठता की द्योतक हैं।

## महाकवि 'माघ' का परिचय

महाकवि माघ के पिता 'दत्तक' बड़े उदार एवं दानी पुरुष थे। वे अपने यहाँ सब आश्रय दिया करते थे; जिससे वे 'सर्वाश्रय-दाता' इस विरुद से विख्यात थे। इनके पिता का नाम 'सुप्रभदेव' था जो श्री वर्मलात ( वर्मनाभ, धर्मनाभ, धर्मलात ) नामक राजा मन्त्री थे। बस महाकवि 'माघ' के स्वरचित 'कवि-वंश-वर्णन' से इतना ही इनके विषय परिचय प्राप्त होता है।

इनके विषय में यह किंवदन्ती प्रसिद्ध है कि माघ के जन्म के समय में ही ज्योतिषियों इनकी जन्मपत्री को देखकर बताया था कि ये अपने जीवन में ही अत्यन्त गरीब हो जायेंगे इस बात को जानकर श्री माघ के पिता ने एक लाख रुपया प्रतिमास के हिसाब से सौ वर्ष लिए दस-बारह करोड़ रुपया सोने के हंडों में भरकर जमीन में गाड़ दिया था, ताकि पुत्र माघ को जीवन में कभी धन की कमी न पड़े। परन्तु माघ तो बड़े दानी थे। विद्वा को एक बार में लाखों रुपया दान में दे देना उनके लिए साधारण बात थी। फल हुआ कि वृद्धावस्था में ये दरिद्र हो गये। भोजप्रबन्ध की किंवदन्तियों के अनुसार 'मा धारानरेश 'भोज' के राजकवि एवं प्रधानमन्त्री थे। अतः निर्धन होने पर इन्होंने 'कुमु वनमपश्रि श्रीमदम्भोजषण्डं, त्यजति मुदमुलूकः प्रीतिमांश्चक्रवाकः' ( ११.६४ ) इत्या पद्य को लिखकर अपनी पत्नी को उसे लेकर राजसभा में भेजा। भोज ने पद्य को पढ़ प्रचुर धन दिया। उसे लेकर रास्ते में आते हुए माघ की पत्नी ने उस सम्पूर्ण धन याचकों के लिए बाँट दिया और घर जाने तक उसके पास कुछ भी न रहा। परन्तु घर त याचकों का ताँता बँधा ही रहा। याचकों को देने के लिए अपने पास कुछ भी न देखक महाकवि माघ ने अत्यन्त दुःख से अपने प्राण छोड़ दिये। प्रातःकाल भोज को जब

मालूम हुआ तो वह बड़े दुःखी हुए। उन्होंने महाकवि माघ का अग्नि-संस्कार किया। माघ की पत्नी उन्हीं के साथ सती हो गई। कुछ भी हो, इस कथा से 'माघ' की दानशीलता का पता चलता है।

**समय**—महाकवि माघ के समय-निरूपण में विद्वानों का बड़ा मतभेद है। कोई इन्हें ग्यारहवीं शताब्दी में मानते हैं तो दूसरे आठवीं शताब्दी के मध्य भाग में तथा तीसरे सातवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में। हमारे मत से माघ का समय सातवीं शताब्दी का उत्तरार्ध ही मानना न्याय-सङ्गत है। अब हम प्रमाणों से इसका निर्णय करते हैं।

माघ ग्यारहवीं शताब्दी में किसी प्रकार भी नहीं माने जा सकते हैं। क्योंकि सोमदेव अपने 'यशस्तिलकचम्पू' (९५९ ई० ) में माघ का उल्लेख करते हैं, ध्वन्यालोक के रचयिता श्री आनन्दवर्द्धनाचार्य ( ८५० ई० ) ने ध्वन्यालोक की 'अलंकारान्तरस्यापि······' ( २।२७ ) कारिका की वृत्ति में माघ शिशुपालवध के 'त्रासाकुलः परिपतन् परितो निकेतान्···'(५।२६) तथा 'रम्या इति प्राप्तवतीः पताकाः·········' ( ५।५३ ) इन श्लोकों को उदाहरण रूप में प्रस्तुत किया है। अतः माघ का समय इससे पूर्व ही मानना उचित है। आठवीं शताब्दी के उत्तरार्ध अथवा नवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में वर्तमान वामनाचार्य के काव्यालङ्कार सूत्रवृत्ति में—'सम्भाव्यधर्मस्य तदुत्कर्षकल्पनातिशयोक्तिः' ( ४।३।१० ) सूत्र के उदाहरण में माघ के शिशुपालवध-काव्य के 'उभौ यदि व्योम्नि पृथक् प्रवाहौ······' ( ३।८ ) श्लोक को तथा तुल्ययोगिता के प्रसङ्ग में—'रम्या इति प्राप्तवतीः पताकाः······' ( ५।५३ ) श्लोक को उद्धृत किया है। अतः यह निश्चित है कि माघ आनन्दवर्द्धनाचार्य एवं वामन से प्राचीन हैं अर्थात् इनका समय नवीं शताब्दी से उत्तर का नहीं हो सकता है। इतना ही नहीं, नवम शतक के 'कविराज मार्ग' नामक एक दूसरे अलङ्कार ग्रन्थ में 'माघ' का नाम मिलता है। दक्षिण देशीय सुप्रसिद्ध राजा अमोघवर्ष ( ८१४ ई० ) के समय में नृपतुंज नामक कवि ने इसकी रचना की थी। वह ग्रन्थ कन्नड़ भाषा में है। अतः माघ ८१४ ई० से पूर्व अवश्य ही विद्यमान थे।

महाकवि माघ के काल को निश्चित करने में एक और ठोस प्रमाण की प्राप्ति हुई है। डा० किलहार्न को राजपूताने के बसन्तगढ़ नामक स्थान से 'वर्मलात' राजा का एक शिलालेख मिला है। शिलालेख का समय संवत् ६८२ अर्थात् ६२५ ई० है। शिशुपालवध की हस्तलिखित प्रतियों में सुप्रभदेव के आश्रयदाता का नाम भिन्न भिन्न मिलता है। वही 'धर्मनाभ', 'वर्मनाभ', 'धर्मलात', 'वर्मलात' आदि-आदि पाठभेद पाये जाते हैं। भीनमाल के आस-पास के प्रदेश में इस शिलालेख की प्राप्ति होने से डा० किलहार्न 'वर्मलात' को असली पाठ मानकर इस राजा को ही माघ के पितामह सुप्रभदेव का आश्रयदाता मानते हैं जो सर्वथा उचित ही है। अतः माघ का निश्चित समय सातवीं शताब्दी का उत्तरार्द्ध मानना ही उचित है।

संस्कृत महाकाव्यों की रचना से ख्याति-प्राप्त दस महाकवियों का समयानुसार नाम निर्देश करने वाले निम्नलिखित दो श्लोकों से भी 'कुमार' तथा 'रत्नाकर' कवियों के मध्य में स्थित महाकवि 'माघ' का समय सप्तम शताब्दी ही सिद्ध होता है। श्लोक इस प्रकार हैं—

आदौ कालिदासः स्यादश्वघोषस्ततः परम् ।
भारविश्च तथा भट्टिः कुमारश्चापि पञ्चमः ॥
माघरत्नाकरौ पश्चाद्धरिश्चन्द्रस्तथैव चः ।
कविराजश्चः श्रीहर्षः प्रख्याताः कवयो दश ॥

अब हम समय-निरूपण के विरोधी प्रमाणों का खण्डन प्रस्तुत करते हैं। माघ ने शि पालवध के द्वितीय सर्ग में "अनुत्सूत्रपदंन्यासा सद्वृत्तिः सन्निबन्धना। शब्दविद्येव नो भ राजनीतिरपस्पशा" (२।११२) में व्याकरण के प्रधान ग्रन्थ महाभाष्य तथा काशिका के न्यास का भी उल्लेख किया है। मल्लिनाथ ने 'न्यास' शब्द से—जिनेन्द्रबुद्धिकृत न्य लिया है जिसकी रचना संभवतः ७०० ई० के लगभग हुई थी। परन्तु मल्लिनाथ का विचार सर्वथा असङ्गत है। क्योंकि जिनेन्द्रबुद्धि से पूर्व भी बहुत से न्यास-ग्रन्थ लिखे चुके थे। यही नहीं, महाकवि बाण, जो अवश्य ही जिनेन्द्रबुद्धि से प्राचीन हैं, ने भी अ हर्षचरित में ठीक इसी श्लेष की उद्भावना की है—'कृतगुरुपदन्यासा लोक इव व्याक णेऽपि।' इसके अतिरिक्त स्वयं जिनेन्द्रबुद्धि ने भी अपने पूर्ववर्ती कुणि, चुल्लि और मल्ल आदि न्यास-ग्रन्थों का उल्लेख किया है। अतः यहाँ माघ का संकेत भी इन्हीं न्यासों ओर है न कि जिनेन्द्रबुद्धिकृत न्यास की ओर।

जो लोग 'भोजप्रबन्ध' की कथाओं के आधार पर महाकवि माघ को धारानरेश भो (१०१०-५० ई०) का समकालीन कहकर उनको ग्यारहवीं शताब्दी में ले जाते हैं वे सर्व अमान्य हैं, यह हम पहले ही बता चुके हैं। दूसरे भोजप्रबन्ध की कथाएँ प्रामाणिक नहीं हैं। उनके आधार पर तो कालिदास (प्रथम शताब्दी ई० पूर्व) भी धारानरेश भो (१०१०-५० ई०) के ही समकालीन हो जायेंगे जो कि सर्वथा अनुचित है। इसके अतिरि भोज भी तीन हुए हैं और भोजप्रबन्ध में तीनों कथाओं को मिलाकर बड़ी गड़बड़ी कर है। इन तीन भोजों में से एक भोज सातवीं शताब्दी में भी हुए हैं। हो सकता है कि इ सातवीं शताब्दी में वर्तमान इस दूसरे भोज के साथ महाकवि माघ का सम्बन्ध रहा हो जो धारानरेश न होकर राजा मिहिरभोज था।

इन सब अन्तरङ्ग एवं बाह्य प्रमाणों से महाकवि माघ का समय निःसन्देह सात शताब्दी का उत्तरार्द्ध ही निश्चित होता है।

## महाकवि माघ का जन्मस्थान

शिशुपालवध महाकाव्य की कतिपय प्राचीन हस्तलिखित प्रतियों में प्रत्येक सर्ग पुष्पिका में—'इति श्री भिन्नमालव वास्तव्य 'दत्तक' सूनोर्महावैयाकरणस्य 'माघस्य' कृ 'शिशुपालवधे' महाकाव्ये···' ऐसा लिखा हुआ मिलता है। सम्भवतः इसी के आधार 'प्रभाचन्द्र' ने स्वरचित 'प्रभावकचरित' में गुर्जर देश में स्थित 'श्रीमाल' नामक न का वर्णन करते हुए 'वर्मलात' को उसी का राजा तथा 'सुप्रभदेव' को उनका मन्त्री बता है। 'प्रभावकचरित' की रचना माघ से लगभग ६०० वर्ष बाद संवत् १३३४ में हुई है सम्भव है, उस समय भिन्नमालव को ही श्रीमाल कहने लगे हों। यह श्रीमाल नगर वर्तमा में गुजरात तथा राजस्थान की सीमा पर विराजमान है। इन दोनों राज्यों में अब

'श्रीमाली' जाति के ब्राह्मण निवास करते हैं। छोटे से पर्वत रैवतक के प्रति अत्यन्त ममता से भी कवि की यही जन्मभूमि की प्रतीति होती है। अतः श्रीमाघ का जन्मस्थान गुजरात में स्थित यह श्रीमाल नगर ही है। यही अनेक विद्वानों का मत है।

## शिशुपालवध-महाकाव्य की कथावस्तु

शिशुपालवध की कथा महाभारत के सभापर्व से संगृहीत है। इसमें द्वारकानाथ कृष्ण तथा चेदिराज शिशुपाल के वैर तथा युद्ध में कृष्ण के द्वारा शिशुपाल के वध किये जाने की कथा काव्य में वर्णित है। इसमें बीस सर्ग तथा १६५० श्लोक हैं। प्रथम सर्ग में भगवान् श्रीकृष्ण के पास इन्द्र का सन्देश लेकर देवर्षि नारदजी आते हैं। कृष्ण उनका सत्कार करने के बाद जब आने का कारण पूछते हैं तो नारदजी उन्हें बताते हैं कि शिशुपाल के अत्याचारों से डरे हुए इन्द्र ने उन्हें भेजा है। अतः कृष्ण उसका वध करके देवराज इन्द्र को सुखी बनायें। कृष्ण की स्वीकृति पाकर नारदजी चले जाते हैं। दूसरे सर्ग में भगवान् श्रीकृष्ण बलराम एवं उद्धव के साथ एकान्त में सभा-भवन में बैठकर मन्त्रणा करते हैं। श्रीकृष्णजी दो कार्यों के युगपद् उपस्थित हो जाने से उनका परस्पर विरोध प्रदर्शित करते हुए पूछते हैं—'इस समय युधिष्ठिर के पास से यज्ञ का निमन्त्रण आया है तथा इन्द्र के पास से शिशुपाल का वध करने के लिए सन्देश आया है। दोनों ही कार्य आवश्यक हैं, परन्तु दोनों एक साथ नहीं किये जा सकते हैं। अतः ऐसी स्थिति में हमें कौन-सा कार्य करना उचित है? इतना कहकर पहले वे स्वयं शिशुपाल पर आक्रमण करने का अपना विचार प्रस्तुत करते हैं जिसका अनेक प्रकार से बलरामजी समर्थन करते हैं। परन्तु उद्धवजी अपनी अनेक शान्तिपूर्ण युक्तियों से बलरामजी की बातों का पूर्णतया खण्डन करके युधिष्ठिर के यज्ञ में ही पहले सम्मिलित होने के लिए औचित्य प्रकट करते हैं। वे कृष्ण को शिशुपाल की माता सात्वती के सामने शिशुपाल के सौ ( १०० ) अपराध क्षमा करने की उनकी प्रतिज्ञा का भी स्मरण दिलाते हैं। साथ ही, गुप्तचरों के द्वारा शिशुपाल की शक्ति का पता लगाने तथा उसके पक्ष का भेदन करने की बात कहते हैं। अन्त में उद्धवजी के कथनानुसार ही युधिष्ठिर के यज्ञ में सम्मिलित होने का निर्णय कर लिया जाता है। तीसरे सर्ग में कृष्ण की सेना का इन्द्रप्रस्थ के लिए प्रस्थान का वर्णन है तथा इसी प्रसङ्ग में कवि ने द्वारकापुरी तथा समुद्र का आलङ्कारिक वर्णन भी प्रस्तुत किया है। चतुर्थ सर्ग में सेना रैवतक पर्वत पर पहुँचती है। इस सम्पूर्ण सर्ग में रैवतक पर्वत का विशद वर्णन है। पाँचवें सर्ग में रैवतक पर्वत पर सेना के पड़ाव डालने का विस्तृत वर्णन है। छठे सर्ग में कृष्ण की सेवा के लिए छहों ऋतुएँ उपस्थित होती हैं। यहाँ यमक अलङ्कार के साथ छहों ऋतुओं का स्वाभाविक एवं मनोहर चित्रण है। सप्तम सर्ग में यादवाङ्गनाओं का विलासपूर्ण वन-विहार का वर्णन है। अष्टम सर्ग में अपनी स्त्रियों के साथ यादवों की जलक्रीड़ा का वर्णन है। नवम सर्ग में सूर्यास्त, चन्द्रोदय, समुद्रोल्लास तथा चन्द्रोदय के फलस्वरूप नायिका-प्रसाधन तथा दूती प्रेषणादि का चमत्कारपूर्ण वर्णन है। दशम सर्ग में मद्यपान तथा सुन्दरी सेवन का अत्यन्त विलासमय वर्णन है। एकादश सर्ग में प्रातःकाल का वर्णन है। द्वादश सर्ग में फिर वही पाँचवें सर्ग-जैसा कुछ विस्तार को लिये हुए सेना-प्रयाण का

वर्णन है तथा यमुना पार करने का सुन्दर चित्रण है। त्रयोदश सर्ग में कृष्ण को देखने लिए उत्कण्ठित पुरसुन्दरियों का सरस वर्णन है। चतुर्दश सर्ग में यज्ञ तथा कृष्ण की पूजा का वर्णन है। यहाँ कवि ने अपने दर्शन, मीमांसा एवं कर्मकाण्ड सम्बन्धी ज्ञान का परिचय दिया है। पञ्चदश सर्ग में कृष्ण की पूजा से रुष्ट होकर शिशुपाल कृष्ण, भीष्म तथा युधिष्ठिर को खरी-खोटी सुनाता है। षोडश सर्ग में कृष्ण के पास शिशुपाल का दूत जाता है और शिशुपाल का दर्पपूर्ण श्लिष्ट सन्देश सुनाता है। जिसका आशय यह है कि या तो श्रीकृष्ण शिशुपाल की अधीनता मान लें या लड़ने के लिए तैयार हो जायँ। दूत की उक्ति का उत्तर सात्यकि देता है। सप्तदश सर्ग में दूत के सन्देश से कुपित हुए यादवों की युद्ध की तैयारी का वर्णन है। अष्टादश सर्ग में दोनों पक्षों की सेनाओं के युद्धभूमि में मिलने तथा दोनों के परस्पर तुमुल संग्राम का वर्णन है। एकोनविंश सर्ग में शिशुपाल तथा कृष्ण का अपनी-अपनी सेनाओं सहित एक दूसरे के साथ द्वन्द्व-युद्ध का वर्णन है। यहाँ कवि के चित्र-काव्य की छटा दर्शनीय है। विंश सर्ग में उपसंहार के रूप में युद्ध का वर्णन कर शिशुपाल के जीवन के साथ-ही-साथ काव्य की समाप्ति होती है।

## शिशुपालवध की कथा का स्रोत तथा माघ द्वारा किये गये परिवर्तन

शिशुपालवध की कथा महाभारत के सभापर्व के ३३ से ४५वें अध्याय तक, कुल तेरह अध्यायों में तथा अग्निपुराण के अध्याय ४ से १२ तक और श्रीमद्भागवत के दशम स्कन्ध के ७४वें अध्याय में और पद्मपुराण के २५वें अध्याय में पाई जाती है। महाभारत की अपेक्षा अन्य सब में यह कथा सूक्ष्म रूप में है। परन्तु महाभारत में यह कथा कुछ विस्तार से लिखी गई है। शिशुपालवध महाकाव्य की रचना भी महाकवि माघ ने इसी महाभारत की कथा के आधार पर की है। अनेक श्लोक तो महाभारत के श्लोकों से मिलते-जुलते हैं। परन्तु महाभारत में जो कथा सामान्य रूप से वर्णित है, उसे महाकवि माघ ने अपनी उर्वरा कल्पनाशक्ति एवं आलङ्कारिक वर्णनों द्वारा एक महाकाव्य का स्वरूप प्रदान किया है। मूल कथा में महाकवि ने अनेक परिवर्तन किये हैं तथा उसे अपनी मौलिक उद्भावनाओं से अधिक सरस एवं रोचक बना दिया है। अनेक नवीन परिस्थितियों की उद्भावना करके कवि ने नूतन वर्णन उपस्थित किये हैं। महाकवि की कुछ नूतन उद्भावनाएँ निम्न प्रकार हैं—

( १ ) प्रथम सर्ग में देवराज इन्द्र का सन्देश लेकर नारदमुनि का आगमन एवं कृष्ण तथा नारद-संवाद कवि की अपनी कल्पना-शक्ति का परिणाम है।

( २ ) द्वितीय सर्ग में कृष्ण, उद्धव तथा बलराम का परस्पर राजनीति सम्बन्धी वार्तालाप जिससे महाकवि माघ का राजनीति-विषयक पाण्डित्य प्रतीत होता है।

( ३ ) तृतीय सर्ग से द्वादश सर्ग पर्यन्त जो द्वारकापुरी का वर्णन, समुद्र-वर्णन, रैवतक-वर्णन, सेना के प्रस्थान तथा ठहरने का वर्णन, षड्-ऋतु-वर्णन, वन-विहार, जलक्रीड़ा, सूर्यास्त, चन्द्रोदय, मद्यपान, सुरतकेलि, प्रभातकाल एवं सेना प्रयाणादिक वर्णन हैं, वे महाकवि की वर्णनाशक्ति के ही परिणाम हैं।

( ४ ) चतुर्दश सर्ग में मीमांसा एवं कर्मकाण्ड-विषयक वर्णन भी नवीन हैं।

(५) शिशुपालवध महाकाव्य के अन्तिम भाग की कथा महाभारत की कथा से बहुत भिन्न हो गई है। महाभारत में शिशुपालकृत कृष्ण-निन्दा से क्रुद्ध होकर सहदेव ने भूमि पर पैर पटक कर विपक्षियों को भर्त्सित किया है, किन्तु शिशुपालवध महाकाव्य में शिशुपाल के द्वारा की हुई कृष्ण की निन्दा को न सहन करने वाले भीष्म ने सभी विरोधी राजाओं को तिरस्कृत करने वाले वचन कहे हैं।

(६) महाभारत में भीष्म से विवाद करते-करते ही वह यज्ञस्थल में ही कृष्ण को अनेक अपशब्द कहते हुए युद्ध की चुनौती देता है। इससे क्रुद्ध होकर कृष्ण ने सब राजाओं से—

> अपराधशतं क्षाम्यं मातुरस्यैव याचने।
> दत्तं मया याचितं च तद्वै पूर्णं हि पार्थिवाः॥

अर्थात् इस शिशुपाल की माता की प्रार्थना पर जो मैंने वचन दिया था कि 'इसके सौ अपराधों को मैं क्षमा कर दूँगा।' हे राजाओ, वह संख्या पूर्ण हो गई है, यह कहते हुए अपने सुदर्शन चक्र से सब राजाओं के देखते ही देखते यज्ञसभा-स्थल में ही शिशुपाल का वध कर डाला।

किन्तु शिशुपालवध महाकाव्य में शिशुपाल भीष्म आदि की फटकारों को सुनकर अपने शिविर में चला जाता है तथा युद्ध के लिए सेना तैयार करता है। इसके बाद शिशुपाल कृष्ण के पास अपने दूत द्वारा दर्पपूर्ण सन्देश भेजता है जिससे कृष्ण युद्ध के लिए विवश हो जाते हैं और युद्ध की पूरी तैयारी करके सेना सहित प्रयाण करते हैं तथा युद्धभूमि में शिशुपाल का वध करते हैं। शिशुपालवध के १६ से २० सर्ग तक इसी विषय का वर्णन है। इस नवीन परिस्थिति की कुछ उद्भावना ने कवि को युद्ध का विशद वर्णन उपस्थित करने का अवसर प्रदान किया है।

## शिशुपालवध पर पूर्वकालीन कवियों तथा काव्यों का प्रभाव

**महाभारत का प्रभाव**—हम पहले बता चुके हैं कि शिशुपालवध महाकाव्य की रचना महाभारत की सभापर्व की कथा के आधार पर की गई है। इतना ही नहीं, अनेक श्लोक तो महाभारत के श्लोकों से अधिकांश मिलते-जुलते से हैं। उदाहरण के लिए कुछ उदाहरण यहाँ प्रस्तुत किये जाते हैं—

> आचार्यमृत्विजं चैव संयुजं च युधिष्ठिर!
> स्नातकं च प्रियं प्राहुः षडर्घ्यार्हान्नृपं तथा॥ (महाभारत २।३६।२३)
> स्नातकं गुरुमभीष्टमृत्विजं संयुजा च सहमेदिनीपतिम्।
> अर्घभाज इति कीर्तयन्ति षट् ते च ते युगपदागताः सदः॥
>
> (शिशुपालवध १४।५५)

इसी प्रकार शिशुपालवध के चतुर्दश सर्ग के ५६, ५७, ५८ तथा पन्द्रहवें सर्ग के प्रथम श्लोकों पर महाभारत के सभापर्व के ३६वें अध्याय के २४-२५ तथा २७ एवं ३१वें श्लोकों की पूर्ण छाया परिलक्षित होती है।

कुछ महाभारत तथा शिशुपालवध के निम्नलिखित पद्यों का साम्य दर्शनीय है—

अथवाभ्यर्चनीयोऽयं युष्माकं मधुसूदनः ।
किं राजभिरिहानीतैरवमानाय भारत ॥ ( महाभारत २।३६।१८ )
यदि वार्चनीयतम एष किमपि भवतां पृथासुताः ।
शौरिरवनिपतिभिर्निखिलैरवमानार्थमिह किं निमन्त्रितैः ॥
( शिशुपालवध १५।१८

और भी देखिये—

पशुवद् घातनं वा मे दहनं वा कटाग्निना ।
क्रियतां मूर्ध्नि वो न्यस्तं मयेदं सकलं पदम् ॥ ( म० भा० २।४४।४८
विहितं मयाद्य सदसीदमपमृषितमच्युतार्चनम् ।
यस्य नमयतु स चापमयं चरणः कृतः शिरसि सर्वभूभृताम् ॥
( शिशु० १५।४

इसी प्रकार और भी अनेक स्थलों पर महाभारत के श्लोकों की छाया शिशुपाल महाकाव्यों के पद्यों में देखी जाती है ।

## कालिदास का प्रभाव

शिशुपालवध पर कालिदास की कविता का प्रभाव अनेक स्थलों पर दृष्टिगोचर हो है । शिशुपालवध के एकादश सर्ग का प्रभात-वर्णन, रघुवंश के पञ्चम सर्ग के प्रभात-व से निश्चित रूप से प्रभावित है । कालिदास के रघुवंश का प्रभात-वर्णन अत्यन्त सं अर्थात् केवल दस पद्यों में होते हुए भी अत्यन्त मार्मिक है । परन्तु माघ का प्रभात-व अत्यन्त विस्तृत ( पूरे एकादश सर्ग से ६७ पद्यों में ) एवं अत्यधिक अलंकृत ( कृत्रिम ) है दोनों में ही हाथी तथा घोड़े आदि के निद्रात्याग का स्वाभाविक वर्णन है । देखिये—

शय्यां जहत्युभयपक्षविनीतनिद्राः स्तम्बेरमा मुखरशृङ्खलकर्षिणस्ते ।
येषां विभान्ति तरुणारुणरागयोगाद् भिन्नाद्रिगैरिकतटा इव दन्तकोशाः ॥
दीर्घेष्वमी नियमिताः पटमण्डपेषु निद्रां विहाय वनजाक्ष! वनायुदेश्याः ।
वक्त्रोष्मणा मलिनयन्ति पुरोगतानि लेह्यानि सैन्धवशिलाशकलानि वाहाः ॥
( रघु० ५।७२,७

क्षितितटशयनान्तादुत्थितं दानपङ्क—प्लुतबहुलशरीरं शाययत्येष भूयः ।
मृदुचलदपरान्तादीरितान्दूनिनादं गजपतिमधिरोहः पक्षकव्यत्ययेन ॥
परिशिथिलितकर्णग्रीवमामीलिताक्षः क्षणमयमनुभूय स्वप्नमूर्ध्वज्ञुरेव ।
रिरसयिषति भूयः शष्पमग्रे विकीर्णं पटुतरचपलोष्ठः प्रस्फुरत्प्रोथमश्वः ॥
( शिशु० ११।७,१

शिशुपालवध के त्रयोदश सर्ग का कृष्ण के दर्शन निमित्त पुरसुन्दरियों का औत्सु पूर्ण वर्णन कालिदास के रघुवंश तथा कुमारसम्भव के सप्तम सर्ग के अज तथा शिव

ञ्जने के लिए लालायित सुन्दरियों के वर्णन से अवश्य ही प्रभावित है। देखिये दोनों में तना साम्य है—

जालान्तरप्रेषितदृष्टिरन्या प्रस्थानभिन्नां न बबन्ध नीवीम्।
नाभिप्रविष्टाभरणप्रभेण हस्तेन तस्थाववलम्ब्य वासः॥ ( रघु० ७।९ )
वलयार्पितासितमहोपलप्रभावबहुलीकृतप्रतनुरोमराजिना।
हरिवीक्षणाक्षणिकचक्षुपान्यया करपल्लवेन गलदम्बरं दधे॥ ( शिशु० १३।४४ )

कालिदास का वर्णन व्यञ्जनाशक्ति का बेजोड़ वर्णन है, जब कि माघ का वर्णन उससे धिक विलासमय है। यहाँ दोनों का भावसाम्य दर्शनीय है। इसके अतिरिक्त अन्य कई ४लों पर भी माघ पर कालिदास का प्रभाव स्पष्टतया देखा जा सकता है।

## भारवि का प्रभाव

माघ, भारवि के आवश्यकता से अधिक ऋणी हैं। माघ के शिशुपालवध की कथावस्तु रवि के किरातार्जुनीय की कथावस्तु की प्रतिमूर्ति ( Reloica ) कही जा सकती है। तिवृत्त की सजावट सर्गों के विभाजन और वर्ण्य-विषय के उपस्थान में माघ प्रायः भारवि पदचिह्नों पर चलते देखे जाते हैं। वस्तुतः माघ ने भारवि के किरातार्जुनीय को ही अपना दर्श बनाया है। यही कारण है कि शिशुपालवध तथा किरातार्जुनीय, दोनों काव्य धिकांश बातों में समान हैं। यही नहीं, माघ ने हर प्रकार से अपने काव्य को भारवि के व्य से उत्कृष्ट बनाने का पूर्ण प्रयत्न किया है और वे इसमें सफल भी हुए हैं। नीचे दोनों व्यों की कुल बातों को प्रस्तुत किया जाता है जिनसे यह सब स्पष्ट हो जायेगा—

| किरातार्जुनीयम् | शिशुपालवधम् |
| --- | --- |
| ( १ ) भारवि के किरातार्जुनीय की थावस्तु का आधार महाभारत की कथा है। शिवभक्त हैं अतः उन्होंने शिव-सम्बन्धी तिवृत्त चुना है। | ( १ ) शिशुपालवध की कथावस्तु का आधार भी महाभारत की कथा है परन्तु माघ विष्णुभक्त हैं अतः उन्होंने कृष्ण-सम्बन्धी इतिवृत्त अपनाया है। |
| ( २ ) भारवि ने अपने काव्य का आरम्भ शब्द से किया है और प्रत्येक सर्ग के न्त में लक्ष्मी शब्द का प्रयोग किया है। | ( २ ) माघ के काव्य का आरम्भ भी श्री शब्द से होता है और प्रत्येक सर्ग के अन्त में भी श्री शब्द का ही प्रयोग है। |
| ( ३ ) किरातार्जुनीय के प्रथम सर्ग में ध द्वारा युधिष्ठिर की विपत्तियों को दिखा- र दुर्योधन की समृद्धि का प्रदर्शन करते र युद्ध की प्रेरणा है। | ( ३ ) शिशुपालवध में भी प्रथम सर्ग में नारद द्वारा देवताओं की विपन्नावस्था का प्रतिपादन करके इन्द्र के सन्देश के रूप में युद्ध की प्रेरणा की गई है। |
| ( ४ ) द्वितीय सर्ग में भीम, द्रौपदी तथा धिष्ठिर का राजनीतिक वाद-विवाद है। | ( ४ ) यहाँ भी द्वितीय सर्ग में श्रीकृष्ण, बलराम तथा उद्धव की राजनीतिक मंत्रणा है। |
| ( ५ ) किरातार्जुनीय में भीम तथा पदी के वाक्य उत्तेजनात्मक हैं जिनका | ( ५ ) शिशुपालवध में भी श्रीकृष्ण तथा बलराम के वाक्य उत्तेजनात्मक हैं जिनका |

शान्तिपूर्ण समाधान युधिष्ठिर के वचनों द्वारा होता है।

(६) भारवि के राजनीतिक वाद-विवादों में शास्त्र-प्रमाणों की अपेक्षा युक्तियों का अधिक प्रयोग हुआ है।

(७) भारवि ने तृतीय सर्ग में अर्जुन की यात्रा का वर्णन किया है।

(८) किरातार्जुनीय के चौथे तथा पाँचवें सर्ग में हिमालय वर्णन तथा यमकों द्वारा प्रकृति-चित्रण तथा षड्-ऋतु-वर्णन है।

(९) किरातार्जुनीय के सातवें तथा आठवें सर्गों में अप्सराओं की क्रीड़ाओं का वर्णन है।

(१०) भारवि ने सप्तम सर्ग में गन्धर्व तथा अप्सराओं के सेना-निवेश का वर्णन किया है।

(११) किरातार्जुनीय के नवम, दशम सर्ग में सायंकाल, चन्द्रोदय, रतिक्रीड़ा, मद्यपान तथा प्रणयकेलि का वर्णन है।

(१२) भारवि ने तपश्चर्या में संलग्न अर्जुन की तपस्या में बाधा डालने के लिए देवाङ्गनाओं का प्रसङ्ग उपस्थित किया है।

(१३) किरातार्जुनीय के ग्यारहवें सर्ग में शिव के दूत के द्वारा अर्जुन का तिरस्कार किया गया है तथा अपने स्वामी शिव की प्रशंसा की गई है।

(१४) भारवि ने अर्जुन की कठोर तपश्चर्या का वर्णन किया है।

(१५) किरातार्जुनीय के बारहवें, तेरहवें तथा चौदहवें सर्गों में अर्जुन तथा किरातवेशधारी शिव में वाद-विवाद हुआ है।

शान्तिपूर्ण समाधान उद्धव के वाक्यों किया गया है।

(६) परन्तु माघ के राजनीतिक विवादों में शास्त्र-प्रमाणों को अधिक उप किया है।

(७) माघ ने भी तृतीय सर्ग में कृष्ण की यात्रा का सुन्दरतम वर्णन किया तथा नागरिकों की अवस्थाओं का वर्णन उसमें चार चाँद लगा दिये हैं।

(८) माघ में भी चौथे सर्ग में प्रकार का रैवतक वर्णन है तथा छठे स षड्ऋतु-वर्णन सुन्दर रूप से यमक प्रस्तुत किया है।

(९) यहाँ भी सातवें तथा आठवें में यादवाङ्गनाओं के वन-विहार एवं क्रीड़ा का वर्णन है।

(१०) माघ ने भी पंचम सर्ग में श्रीकृष्ण भगवान् के सेना-निवेश का अ सुन्दर वर्णन किया है।

(११) यहाँ भी नवें सर्ग में सू तथा चन्द्रोदय वर्णन एवं दशम सर्ग में पान तथा रतिक्रीड़ा का वर्णन भारवि के वर्णन के समान है।

(१२) माघ ने यादवाङ्गनाओं प्रसङ्ग उपस्थित कर किरातार्जुनीय की अपनी कृति को श्रेष्ठ प्रमाणित किया है।

(१३) शिशुपालवध के सो सर्ग में शिशुपाल के दूत के द्वारा कृष्ण अपमान दिखाया गया है और शिशुपाल भूरि-भूरि प्रशंसा की गई है।

(१४) माघ ने भी युधिष्ठिर की चर्या का सुन्दर चित्र उपस्थित किया है

(१५) ठीक इसी प्रकार का विवाद शिशुपालवध के सोलहवें सर्ग शिशुपाल के दूत एवं सात्यकि में हुआ

( १६ ) भारवि ने किरातार्जुनीय के पन्द्रहवें सर्ग में किरातवेशधारी शिव तथा अर्जुन के युद्ध का वर्णन तथा चित्रबन्ध आदि द्वारा काव्यकौशल का प्रदर्शन किया है।

( १६ ) माघ ने भी शिशुपालवध के १९वें सर्ग में कृष्ण और शिशुपाल के युद्ध के अवसर पर चित्रबन्ध आदि का उससे भी बढ़कर काव्य-कौशल दिखलाया है।

इतनी स्पर्द्धा के साथ अनुकरण करते हुए भी माघ के सेना-प्रयाण वाले सर्ग—५,१२,१३ तथा ११वें सर्ग का प्रभात-वर्णन अपने निजी हैं। इनमें कुछ स्थलों पर कालिदास का प्रभाव है। माघ अपने पांडित्य को कभी नहीं छोड़ते हैं, यही कारण है कि राजनीति चर्चा के साथ-साथ भी उनका व्याकरण, दर्शन तथा अलङ्कारशास्त्र का ज्ञान भी चलता रहता है। माघ की कलात्मक सजावट, कल्पना तथा शब्दावलि का भण्डार भारवि से बढ़कर है। माघ के पास अलङ्कारों की भरमार है, उनकी शैली में धीर तथा गम्भीर सङ्गीत है। उनका भाव-पक्ष भी भारवि से अधिक है। इसीलिए वे भारवि से उत्कृष्ट कहे जाते हैं। वस्तुतः भारवि के गुण तथा दोष दोनों का उत्कृष्ट रूप माघ में विद्यमान है।

## भट्टि का प्रभाव

माघ के काव्य में व्याकरण के सूक्ष्म नियमों के पालन तथा उनके व्याकरण-निष्ठ प्रयोगों को देखकर यह निःसन्देह कहा जा सकता है कि माघ अवश्य ही भट्टि से प्रभावित हैं। उनके कुछ व्याकरण-निष्ठ प्रयोग इस प्रकार हैं—

( १ ) पुरीमवस्कन्द लुनीहि नन्दनं मुषाण रत्नानि हरामराङ्गना ( शिशु० १।५१ ) में क्रिया समभिहार में लोट् लकार का प्रयोग, ( २ ) पर्यपुजत् ( १।१४ ), ( ३ ) अभिन्यवीविशत् (१।१५), ( ४ ) अचूचुरत् ( १।६ ), ( ५ ) पारेजलम् ( ३।७० ) तथा मध्येसमुद्रम् ( ३।३३ ) ( पारे मध्ये षष्ठया वा ) इत्यादि शब्दों का प्रयोग।

यही नहीं, कहीं-कहीं माघ के काव्य में भट्टि के काव्य की छाया भी मिलती है। देखिये—

क्व स्त्रीविषह्याः करजा क्व वक्षो दैत्यस्य शैलेन्द्रशिलाविशालम्।
सम्पश्य तैतद् द्युसदां सुनीतं बिभेद तैस्तन्नरसिंहमूर्तिः॥
( भट्टि० १२।५९ )

सटाच्छटाभिन्नघनेन बिभ्रता नृसिंह! सैंहीमतनुं तनुं त्वया।
स मुग्धकान्तास्तनसङ्गभङ्गुरैरुरोविदारं प्रतिचस्करे नखैः॥
( शिशु० १।४७ )

इन कवियों के अतिरिक्त अन्य कवियों के काव्य का भी प्रभाव माघ के काव्य में पाया जाता है।

## महाकवि माघ का व्यक्तित्व

माघ केवल सरस कवि ही नहीं थे, किन्तु एक प्रचण्ड सर्वशास्त्र-निष्णात विद्वान् भी थे। पाण्डित्य में माघ निश्चित रूप से कालिदास, भारवि, भट्टि या हर्ष से अधिक दिखाई पड़ते हैं। कालिदास मूलतः कवि हैं, भारवि राजनीति के व्यावहारिक ज्ञाता तथा भट्टि कोरे

वैयाकरण और श्रीहर्ष भी विशेष रूप से दार्शनिक ही हैं। परन्तु माघ 'ऑल-रा स्कालर' जान पड़ते हैं। इस महाकवि के शिशुपाल महाकाव्य से ही उनके सर्वश विषयक पाण्डित्य का परिचय मिलता है। माघ का श्रुति-विषयक ज्ञान अत्यन्त प्रशंस है। स्वरभेद से अर्थभेद हो जाया करता है। इसका उन्होंने कैसा सुन्दर उल्लेख किया है

संशयाय सधतोः सरूपतां दूरभिन्नफलयोः क्रियां प्रति।
शब्दशासनविदः समासयोर्विग्रहं व्यवससुः स्वरेण ते॥ ( ४।२४ )

एक पद में होने वाला उदात्त स्वर अन्य स्वरों को अनुदात्त बना डालता है, इस नि का वर्णन कैसी सुन्दर रीति से किया है—निहन्त्यरीनेकपदे य उदात्तः 'स्वरानिव' (२।९ हवनकर्म में आवश्यक सामधेनी ऋचाओं का कैसा सुन्दर उल्लेख है ( ११।४१ )। प्रकार चौदहवें सर्ग के श्लोक ( १४।२०, २२, २४ ) से इनकी वैदिक ज्ञान-सम्पदा प्र होती है। अब हम इनके विभिन्न-विषयक ज्ञान के प्रदर्शन के लिए कुछ उदाहरण प्र करते हैं—'अनुत्सूत्रपदन्यासा......' ( २।११२ ) तथा 'पुरीमवस्कन्द......' ( २।५ इत्यादि पद्यों से व्याकरण, 'उदासितारं...' ( १।३३ ) तथा 'तस्य सांख्यपुरुषेण...' (१४। इत्यादि पद्यों से सांख्यशास्त्र 'मैत्र्यादिचित्तपरिकर्मविदो विधाय...' ( ४।४५ ) इत्याद योगशास्त्र, 'अप्यमारम्भमाणस्य...' ( २।९१ ) से न्यायशास्त्र तथा 'सर्वकार्यशरीरेषु मु ङ्गस्कन्धपञ्चकम्। सौगतानामिवात्मान्यो नास्ति मन्त्रो महीभृताम्॥' ( २।२८ ) से दर्शन, 'स्वेदमामज्वरं प्राज्ञः कोऽम्भसा परिषिञ्चति' (२।५४) तथा 'राजयक्ष्मेव रोगाणां स स महीभृताम्' ( २।९६ ) आदि से आयुर्वेद, 'पृथग्विभिन्न-श्रुतिमण्डलैः स्वरैः। स्फुटी ग्रामविशेष-मूर्च्छना...' ( १।१० ) तथा श्रुतिसमधिकमुच्चैः पञ्चमं पीडयन्तः सततमृषभ भिन्नकीकृत्य षड्जम्।' ( ११।१ ) इत्यादि से सङ्गीतशास्त्र, 'अन्यदा भूषणां पुंसः लज्जेव योषितः।...' ( २।४४ ), तथा 'अयमतिजरठाः...' ( ४।२९ ) और 'कान्ता रहसि प्रसभं गृहीतकेशे रते स्मरसहासवतोषितेन' ( ६।७७ ) आदि से कामशास्त्र, 'श सत्कविरिव द्वयं विद्वानपेक्षते।' ( २।८६ ) तथा 'स्थायिनोऽर्थे प्रवर्तन्ते भावाः सञ्च यया। रसस्यैकस्य भूयांसस्तथा नेतुर्महीभुजः॥' ( २।८७ ) एवं नैकमोजः प्रसाद रस-भावविदः कवेः' ( २।८३ ) से अलङ्कारशास्त्र, 'पूर्वरङ्गः प्रसङ्गाय नाटकीयस्य वस ( २।८ ) इत्यादि से नाट्यशास्त्र, 'तेजोनिरोधसमतावहितेन यन्त्रा सम्यक्-कशात्रयविचा नियुक्तः...' ( ५।१० ) एवं 'अव्याकुलं प्रकृतमुत्तरधेयकर्मधाराः प्रसाधयितुमव्यति रूपाः।...' ( ५।६० ) इत्यादि से अश्वशास्त्र, 'गम्भीरवेदिनि पुरः कवलं करीन्द्रे मन् नाम न महानवगृह्य साध्यः।' ( ५।४९ ) आदि से गजशास्त्र सम्बन्धी इनका अपूर्व पा प्रकट होता है। द्वितीय सर्ग में बलराम तथा उद्धव की उक्तियाँ माघ के राजनीतिक का पूर्णतया परिचय देती हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि माघ महान् कवि पण्डित उनका ज्ञान सभी विषयों में उत्कृष्ट है। इतनी विविध शाखा का पांडित्य किसी अन्य के कवि की तो बात ही क्या, समूचे संस्कृत-साहित्य के किसी भी कवि में नहीं मिलत पर माघ के कवि का महत्त्व इस पाण्डित्य के कारण नहीं है। उनका कवि किसी कद नहीं है, पर जहाँ वह आता है, पाण्डित्य के घटाटोप को नहीं छोड़ पाता है।

माघ कलावादी कवि हैं, वे शब्द तथा अर्थ दोनों के सौन्दर्य पर ध्यान देते हैं तथा उसे सत्कवि की कसौटी मानते हैं—'शब्दार्थौ सत्कविरिव द्वयं विद्वानपेक्षते।' (२।८६)। उनकी अन्तःप्रकृति कवित्व-सम्पन्न है। लेकिन माघ का उद्देश्य अपने पूर्व कवियों की नकल करना तथा उन्हें कलावादिता में पीछे छोड़ देना है। यही कारण है कि माघ में जहाँ भारवि के कई गुण अधिक बढ़ गये हैं वहाँ उसी अनुपात में दोष भी घनीभूत दिखाई पड़ते हैं। माघ श्लेष, यमक, चित्रकाव्य-जैसी कृत्रिम कलाबाजियों में भारवि से कहीं आगे बढ़ गये हैं। अर्थालङ्कारों के प्रयोग में तो वे सिद्धहस्त हैं। निम्नलिखित निदर्शना के प्रयोग में प्राचीन विद्वानों ने माघ को 'घण्टा माघ' की उपाधि दे डाली थी। पद्य इस प्रकार है—

**उदयति विततोर्ध्वरश्मिरज्जावहिमरुचौ हिमधाम्नि याति चास्तम्।**
**वहति गिरिरयं विलम्बिघण्टाद्वयपरिवारितवारणेन्द्रलीलाम्॥ (४।२०)।**

सचमुच इस निदर्शना में अनूठी प्रौढ़ोक्ति है। परन्तु इन प्रौढ़ोक्तियों की अपेक्षा माघ का कवित्व-हृदय उनकी स्वभावोक्तियों में हाथी, घोड़े, खच्चर तथा रथादि के वर्णनों में अधिक प्रस्फुरित हुआ है।

## काव्य-गुणों की दृष्टि से शिशुपालवध की समीक्षा

**वस्तु-संघटना**—हम कह चुके हैं कि शिशुपालवध की कथा का आभार महाभारत के सभापर्व, अध्याय ३३ से ४५ तक की कथा है। महाकवि माघ ने अपनी नवीन उद्भावनाओं से इस छोटी-सी कथा को एक बीस सर्ग के महाकाव्य का रूप दिया है। कथावस्तु दो प्रकार की होती है—(१) आधिकारिक, (२) प्रासङ्गिक। आधिकारिक वस्तु का साक्षात् सम्बन्ध नायक तथा काव्य के फल से होता है। परन्तु प्रासङ्गिक वस्तु में नायक से भिन्न किसी अन्य का वृत्त रहता है जिसका परम्परया सम्बन्ध काव्य के फल से रहता है। शिशुपालवध महाकाव्य में शिशुपाल का वध ही आधिकारिक कथा है जिसका अनेक प्रासङ्गिक वर्णनों द्वारा विस्तार किया गया है।

इस महाकाव्य की कथा को देखने पर प्रतीत होता है कि यह एक घटना-प्रधान महाकाव्य है। घटना-प्रधान काव्यों में कवि की दृष्टि किसी मुख्य घटना पर होती है और उसका समस्त वस्तुविन्यास उस घटना पर ही केन्द्रित रहता है। परन्तु रामायण या बुद्ध-चरित–जैसे व्यक्तिप्रधान महाकाव्यों में नायक के समस्त जीवन का परिचय मिलता है। वहाँ कवि की दृष्टि व्यक्ति के जीवन की सभी मुख्य घटनाओं पर रहती है। इस घटना-प्रधान शिशुपालवध महाकाव्य में शिशुपाल का वध ही मुख्य घटना है। अन्य सभी प्रासङ्गिक वर्णन उसके पोषक के रूप में हैं।

यहाँ महाकवि माघ प्रबन्धकाव्य की इतिवृत्तनिर्वाहकता में सफल नहीं कहे जा सकते हैं। इस ओर उनका ध्यान भी नहीं है। मूल कथा पहले, दूसरे तथा चौदहवें से बीसवें सर्ग तक पाई जाती है। इसमें भी कई अप्रासङ्गिक वर्णनों का कवि ने विस्तारपूर्वक विवेचन किया है। शेष चतुर्थ सर्ग से त्रयोदश सर्ग तक का वर्णन आनुषङ्गिक है जिसका आवश्यकता से अधिक विस्तार आलोचकों को अत्यन्त खटकता है। यह कथा के प्रवाह को

रोक लेता है। वीररस-प्रधान शिशुपालवध के पूरे ६ सर्गों में शृङ्गार-लीलाओं का वर्ण वीररस को दबोच-सा लेता है। काव्य के मध्य भाग को पढ़ने पर पाठक यह समझ लगता है कि यह शृङ्गार का ही काव्य है। वस्तुतः यहाँ शृङ्गार-रस वीर-रस की चर्वणा बाधक बन गया है।

प्रबन्ध-काव्य में सम्बन्ध निर्वाह का महत्त्वपूर्ण स्थान है। इस बात को स्वयं महाक माघ भी स्वीकार करते हैं—

> बह्वपि स्वेच्छया कामं प्रकीर्णमभिधीयते।
> अनुज्झितार्थसम्बन्धः प्रबन्धो दुरुदाहरः॥ २।७३॥

अर्थात् इच्छानुसार बहुत-सी असङ्गत बातें सरलता से कही जा सकती हैं। परन्तु ऐ प्रबन्ध को कहना कठिन है जिसमें पदार्थों की सङ्गति विच्छिन्न नहीं हुई हो।

वस्तुतः मुख्य घटना के साथ प्रासङ्गिक बातों का वर्णन वहीं तक उचित होता है ज तक वे प्रासङ्गिक वर्णन मुख्य घटना को रोचक बनाकर श्रोताओं को भाव-मग्न कर रसानुभूति में सहायक सिद्ध हो सकें। अतः ये वर्णन पाण्डित्य प्रदर्शन के लिए नहीं हो चाहिए और उनका विस्तार भी मुख्य घटना के अनुकूल होना चाहिए, अत्यधिक नहीं माघ का यह अप्रासङ्गिक वर्णनों का अत्यधिक विस्तार कथा के प्रवाह में बाधक हो रसानुभूति में भी बाधक बन गया है।

**माघ का वस्तु-वर्णन**—'वस्तु-वर्णन कौशल से कवि लोग इतिवृत्तात्मक अंशों को बना सकते हैं, इस बात में हम संस्कृत के कवियों को अत्यन्त निपुण पाते हैं।' ( आचा रामचन्द्र शुक्ल )।

माघ भी इसी कोटि के कवियों में से हैं। उन्होंने अनेक भावपूर्ण वर्णन किये हैं बड़े ही प्रभावपूर्ण हैं। उनके काव्य-सौष्ठव के परिचय के लिए कुछ वर्णन नीचे दिये जाते हैं

**नगर-वर्णन**—माघ ने शिशुपालवध के तृतीय सर्ग में द्वारकापुरी का विशद आलङ्कारिक वर्णन किया है। देखिये—

> त्वष्टुः सदाभ्यासगृहीतशिल्पविज्ञानसम्पत्प्रसरस्य सीमा।
> अदृश्यतादर्शतलामलेषु च्छायेव या स्वर्जलधेर्जलेषु॥ ३।३५॥

अर्थात् जो द्वारकापुरी ब्रह्मा के निरन्तर अभ्यास के द्वारा प्राप्त किये हुए शिल्प-विज्ञ के विस्तार की सीमारूप है, वह द्वारकापुरी दर्पण के समान स्वच्छ समुद्र के जल के बी में स्वर्ग के प्रतिबिम्ब के समान दिखाई दे रही है। यहाँ कवि ने कैसी सुन्दर उत्प्रेक्षा है। और भी देखिये—

> वणिक्पथे पूगकृतानि यत्र भ्रमागतैरम्बुभिरम्बुराशिः।
> लोलैरलोलद्युतिभाञ्जि मुष्णन् रत्नानि रत्नाकरतामवाप॥ ३।३८॥

अर्थात् जिस नगरी के बाजारों में एकत्रित तथा स्थिर कान्ति वाले रत्नों को नगर नालियों में आये हुए जल द्वारा चुराकर जलनिधि भी रत्नाकर हो गया है।

इसी प्रकार महाकवि माघ ने यज्ञ के प्रसङ्ग में—इन्द्रप्रस्थ सभा और इन्द्रप्रस्थ के नागरिकों का सुन्दर चित्रण किया है।

**यात्रा-वर्णन**—यात्रा-वर्णन के प्रसङ्ग में महाकवि ने द्वारकापुरी से इन्द्रप्रस्थ तक अनेक मनोरम दृश्यों को चित्रित करके अपनी सहृदयता का परिचय दिया है। इसमें ऋतु-वर्णन, रैवतक वर्णन, सूर्योदय, चन्द्रोदय आदि के वर्णनों का चित्रण हम प्रकृति-चित्रण में करेंगे। यहाँ द्वारकापुरी से बाहर निकलती हुई सेनाओं का कैसा हृदयग्राही चित्रण कवि ने किया है। देखिये—

> प्रजा इवाङ्गादरविन्दनाभेः शम्भोर्जटाजूटतटादिवापः।
> मुखादिवाथ श्रुतयो विधातुः पुरान्निरीयुर्मुरजिद्ध्वजिन्यः॥ ३।६५॥

अर्थात् कृष्ण की सेनाएँ द्वारकापुरी से इस प्रकार निकलीं जैसे कि विष्णु के अङ्ग से प्रजाएँ, शिवजी की जटाओं से गङ्गाजी के जल और ब्रह्मा के मुख से श्रुतियाँ बाहर निकलती हैं। और भी देखिये—

> श्लिष्यद्भिरन्योऽन्यमुखाग्रसङ्ग-स्खलत्खलीनं हरिभिर्विलोलैः।
> परस्परोत्पीडितजानुभागा दुःखेन निश्चक्रमुरश्ववाराः॥ ३।६६॥

अर्थात् एक दूसरे के मुखों के मिल जाने से लगाम खिसक जाने के कारण सटकर चलते हुए चञ्चल घोड़ों से अश्वारोही ( घुड़सवार ) एक दूसरे के घुटनों को पीड़ित करते हुए दुःख-पूर्वक निकले।

माघ ने इसी प्रकार हाथियों एवं रथों के गमन का भी स्वाभाविक वर्णन किया है। इसी प्रसङ्ग में वन-विहार एवं सुन्दरियों की जलक्रीड़ा का सुन्दर चित्रण कवि ने प्रस्तुत किया है।

**युद्ध-वर्णन**—माघ ने अपने काव्य को वीररस-प्रधान बनाया है। अतः कवि ने इनमें युद्ध के समस्त अङ्गों—युद्ध की तैयारी, सेनाप्रयाण, दोनों तरफ की सेनाओं की मुठभेड़ तथा तुमुल युद्ध का सजीव एवं रोमाञ्चकारी चित्रण प्रस्तुत किया है। बड़े धूमधाम से प्रयाण करती हुई दोनों सेनाएँ किस प्रकार परस्पर जाकर भिड़ जाती हैं, इसका कैसा रोमाञ्चकारी चित्रण यहाँ महाकवि ने प्रस्तुत किया है—

> संजग्माते तावपायानपेक्षौ सेनाम्भोधी धीरनादौ रयेण।
> पक्षच्छेदात्पूर्वमेकत्र देशे वाञ्छन्तौ वा विन्ध्यसह्यौ विलेतुम्॥ १८।१॥

अर्थात् युद्ध से नहीं भागने वाले तथा गम्भीर ध्वनि वाले वे दोनों सेना समुद्र पङ्ख कटने से पहले एक स्थान पर निवास करने के लिए चाहते हुए विन्ध्य तथा सह्य पर्वतों के समान वेगपूर्वक परस्पर मिल गये। दोनों सेनाओं के मिलते ही पैदल पैदल से, घोड़ा घोड़े से, हाथी हाथी से तथा रथी रथी से भिड़ गया। देखिये—

> पत्तिः पत्तिं वाहमेयाय वाजी नागं नागः स्यन्दनस्थो रथस्थम्।
> इत्थं सेना वल्लभस्येव रागादङ्गेनाङ्गं प्रत्यनीकस्य भेजे॥ १८।२॥

उन्नीसवें सर्ग में द्वन्द्वयुद्ध का सुन्दर चित्रण कवि ने प्रस्तुत किया है। वस्तुतः माघ युद्ध-वर्णन अत्यन्त सजीव एवं स्वाभाविक हैं। यहाँ अठारहवें सर्ग का युद्ध-वर्णन वि रूप से उल्लेखनीय हैं।

## भावाभिव्यञ्जना और रसाभिव्यक्ति

शिशुपालवध का प्रधान ( अङ्गी ) रस वीर है। श्रृङ्गार तथा रौद्रादि रस उसी के बनकर आये हैं। शिशुपालवध के इस वीररसपूर्ण इतिवृत्त में अप्रासङ्गिक श्रृङ्गार-लील के पूरे ६ सर्गं में विस्तृत वर्णन ने वीर रस को दबोच-सा लिया है। परन्तु इसका यह नहीं कि माघ वीर रस के सफल चित्रकार नहीं हैं। माघ वीर तथा श्रृङ्गार दोनों के स चित्रकार हैं। यहाँ दिग्दर्शन के लिए कुछ उदाहरण प्रस्तुत किये जाते हैं। वीर रस एक उदाहरण लीजिये—

> आयन्तीनामविरतरयं राजकानीकिनीना-
> मित्थं सैन्यैः सममलघुभिः श्रीपतेरूर्मिमद्भिः।
> आसीदोघैर्मुहुरिव महद्वारिधेरापगानां
> दोलायुद्धं कृतगुरुतरध्वानमौद्धत्यभाजाम्॥ १८।८०॥

इस प्रकार निरन्तर वेगपूर्वक दौड़ती हुई एवं उद्धत ( विपक्षी ) राजाओं की सेना का बड़े-बड़े तरङ्गों वाली भगवान् श्रीकृष्ण की सेनाओं के साथ अत्यन्त कोलाहल के स इस प्रकार युद्ध होने लगा जिस प्रकार निरन्तर वेगपूर्वक आगे बढ़ती हुई नदियों समुद्र के बड़े-बड़े तरङ्गों वाले प्रवाहों से गम्भीर ध्वनि के साथ संघात ( टक्कर ) होता है।

माघ का अष्टादश सर्ग युद्ध-वर्णनों के पूर्वरङ्ग की साज-सज्जा, सेनाओं के चलने, तलव के चमकने, हाथियों के चिंघाड़ने तथा योधाओं के द्वन्द्व-युद्ध में पिल पड़ने के चित्र वर्णनों के लिए प्रशंसनीय है। अन्यत्र भी माघ के वीर रस के चित्र सुन्दर बन पड़े हैं। माघ के पदविन्यास की धीर और गम्भीर गति उनके चित्र में एक अपूर्व शोभा को देती है। रावण के साथ वरुण के युद्ध का कैसा सुन्दर चित्रण कवि ने प्रस्तुत किया है- युद्ध के समय वरुण रावण पर पाश फेंकता है, नागपाश रावण की ओर चलता है, देखकर रावण क्रोध से हुङ्कार करता है तो नागपाश डरकर लौट पड़ता है वह सर्पराजप भयभीत होकर वेगपूर्वक प्रहार करने वाले वरुण के गले में जाकर लिपट जाता है—

> रणेषु तस्य प्रहिताः प्रचेतसा सरोषहुङ्कारपराङ्मुखीकृताः।
> प्रहर्तुरेवोरगराजरज्जवो जवेन कण्ठं समया प्रपेदिरे॥ १।५६॥

माघ का मन वीर रस से भी अधिक श्रृङ्गार के वर्णन में रमता हुआ प्रतीत होता है। लेकिन उन्होंने सम्भोग श्रृङ्गार का ही अधिक वर्णन किया है। उनके षड्-ऋतु-वर्ण वनविहार, मद्यपान, जलक्रीड़ा आदि सम्भोग श्रृङ्गार के उद्दीपन की दृष्टि से ही लिखे प्रतीत होते हैं। कहीं-कहीं विप्रलम्भ श्रृङ्गार का भी वर्णन है। उनके श्रृङ्गारिक पदों स्निग्धता अतिशय मुग्धकारिणी है—

यां यां प्रियः प्रैक्षत कातराक्षी सा सा ह्रिया नम्रमुखी बभूव।
निःशङ्कमन्याः सममाहितेर्ष्यास्तत्रान्तरे जघ्नुरमुं कटाक्षैः॥ ३।१६॥

जिस-जिस प्रिया को प्रिय श्रीकृष्ण ने देखा उसने लज्जा से मुख को नीचा कर लिया। इस पर दूसरी युवतियाँ उस प्रियतम कृष्ण पर ईर्ष्यावश निर्भय होकर एक साथ अपने कटाक्षों से प्रहार करने लगीं।

और भी देखिये—प्रातःकाल हो गया है। रात्रि की रतिक्रीड़ा से थककर सोये हुए दम्पतियों में से नायिकाएँ पहले जाग गयी हैं, परन्तु वे अपने शरीर को इसलिये नहीं हिलाती डुलाती हैं कि कहीं उनके हाथ के हट जाने से उनके प्रिय की नींद टूट न जाय—

चिररतिपरिस्वेदप्राप्तनिद्रासुखानां चरममपि शयित्वा पूर्वमेव प्रबुद्धाः।
अपरिचलितगात्राः कुर्वते न प्रियाणामशिथिलभुजचक्राश्लेषभेदं तरुण्यः॥११।१३॥

महाकवि माघ ने रसाभिव्यक्ति के अनुकूल भावभिव्यञ्जना भी की है। वीर रस के स्थायि-भाव उत्साह का बीज प्रथम सर्ग में दिखाया गया है। प्रथम सर्ग में उसके आलम्बन विभाव शिशुपाल का वर्णन किया गया है। पन्द्रहवें सर्ग में शिशुपाल के युधिष्ठिर, भीष्म तथा कृष्ण के प्रति कठोर वचन उद्दीपन विभाव है और सप्तदश सर्ग में अनुभावों का वर्णन किया गया है। शृङ्गार के आलम्बन विभाव तथा अनुभावों का भी कवि ने सफल चित्रण किया है। परन्तु शृङ्गार के सञ्चारी भावों के चित्रण में वे इतने सफल नहीं हुए हैं।

संक्षेप में हम कह सकते हैं कि माघ वीर रस तथा शृङ्गार रस दोनों के ही सफल चित्र-कार हैं। परन्तु उनका शृङ्गार अत्यन्त विलासमय हो गया है जो कि सहृदयों के हृदय में खटकता है। वस्तुतः माघ प्रेम के कवि न होकर प्रेमकला के कवि हैं। वे नायिका के हाव-भाव या नखशिख वर्णन आदि के द्वारा ही भावपक्ष की कमी को पूरा करते हुए दृष्टिगोचर होते हैं।

## प्रकृति-चित्रण

माघ का प्रकृति-वर्णन कृत्रिमता से परिपूर्ण है। चतुर्थ सर्ग के प्रकृति-वर्णन में माघ दूर की कल्पना और यमक में फँस गये हैं तो षष्ठ सर्ग के प्रकृति-वर्णन में पूरा सर्ग यमक से भरा है। परन्तु फिर भी षष्ठ सर्ग का प्रकृति-वर्णन सरस है। नवम सर्ग का सूर्यास्त वर्णन तथा एकादश सर्ग का प्रभात-वर्णन भी अप्रस्तुत विधान से बहुत लदा हुआ है। माघ की प्रकृति प्रायः उद्दीपन पक्ष की प्रकृति है और वह भी सम्भोग शृङ्गार की प्रकृति। किन्तु बीच-बीच में वियोग के चित्र भी आ जाते हैं। माघ का प्रकृति-वर्णन मुख्य रूप से तीन प्रकार का है—(१) यमक वाला प्रकृतिवर्णन, (२) शृङ्गारी अप्रस्तुत विधान वाले प्रकृतिवर्णन, (३) अन्य अप्रस्तुत विधान वाले प्रकृति-वर्णन। प्रथम प्रकार में आने वाला चतुर्थ सर्ग का प्रकृति-वर्णन अच्छा नहीं कहा जा सकता है जब कि छठे सर्ग का प्रकृति-वर्णन सुन्दर है। इस छठे सर्ग में दूसरी दो कोटियों के शृङ्गार का भी समावेश है। यमक, श्लेष और शृङ्गारी अप्रस्तुत विधान के साथ वर्षा का वर्णन कितना सुन्दर है—

स्फुरदधीरतडिन्नयना मुहुः प्रियमिवागलितोरुपयोधरा।
जलधरावलिरप्रतिपालितस्वसमया समयाज्जगतीधरम्॥ ६।२५॥

चमकती हुई चञ्चल बिजली वाली सघन बादलों से भरी मेघ-पङ्क्ति अपने उचित पर ठीक उसी तरह उपस्थित हुई जैसे चञ्चल नेत्रों वाली, पुष्ट यौवन वाली नायिका सङ्केतित समय पर प्रिय को प्रतीक्षा में न डालती हुई उसके पास में उपस्थित होती है।

कवि ने प्रकृतिपर मानवोचित चेष्टाओं का आरोप बहुत किया है। पश्चिम दिशा में होने वाले निस्तेज सूर्य को इस प्रकार घर से निकाल देती है जिस प्रकार (वेश्या) रहित व्यक्ति 'निरकासयद्रविमपेतवसुं वियदालयादपरदिग्गणिका' (९।१०)। प्रातःका चन्द्रमा पश्चिम दिशा से भागता हुआ इस तरह नजर आता है जैसे पति के आने पर ज पिछले दरवाजे से भाग निकला हो—'उपपतिरिव नीचैः पश्चिमान्तेन चन्द्रः।' (११

माघ के दूसरे ढङ्ग के अप्रस्तुत विधान के प्रकृति-वर्णन एकादश सर्ग में अधिक बन पड़े हैं। प्रातःकालीन सूर्य का बालरूप में चित्रण कवि के सरस हृदय का चायक है—

उदयशिखरिशृङ्गप्राङ्गणेष्वेव रिङ्गन् सकमलमुखहासं वीक्षितः पद्मिनीभिः।
विततमृदुकराग्रः शब्दयन्त्या वयोभिः परिपतति दिवोऽङ्के हेलया बालसूर्यः॥११

उदयाचल के शिखररूपी आङ्गन में रेंगता (घुटनों के बल चलता) हुआ कमलि के द्वारा कमलरूपी मुख के हास्य के साथ देखा गया कोमल हस्ताग्र (अनुष्ण किरण बालसूर्य पक्षियों के कलरव के द्वारा बुलाती हुई (मातृतुल्य) आकाश की गोदी में जा है। इस पद्य में श्लेष अतिशयोक्ति तथा रूपक का शङ्कर पाया जाता है।

रैवतक से बहने वाली नदियों के वर्णन में कवि अपने प्रेमी हृदय का परिचय देता

अपशङ्कमङ्कपरिवर्तनोचिताश्चलिताः पुरः पतिमुपेतुमात्मजाः।
अनुरोदितीव करुणेन पत्रिणां विरुतेन वत्सलतयैष निम्नगाः॥ ४।४७॥

पहाड़ी नदियाँ कलकल शब्द करती हुई वह रही हैं। ये निडर होकर उसकी (रै की) गोद में लेटा करती हैं। अतः वे रैवतक की बेटियाँ हैं। आज वे अपने पति सम मिलने जा रही हैं। इस कारण रैवतक चिड़ियों के करुण स्वर के द्वारा जान पड़ता है वह प्रेम के कारण रो रहा है।

कहना न होगा, माघ के प्रकृति-वर्णन का खास सौन्दर्य अप्रस्तुत विधान प आधृत है।

## स्वभावोक्ति एवं प्रौढ़ोक्ति

माघ स्वभावोक्ति के सफल चित्रकार हैं। महाकाव्य में कालिदास के बाद माघ स्वभावोक्ति वर्णन आता है। पञ्चम, एकादश, द्वादश तथा अष्टादश सर्ग में स्वभावो कई सुन्दर चित्र हैं। उनमें से यहाँ एक-दो उद्धृत करना पर्याप्त होगा—

दुर्दान्तमुत्प्लुत्य निरस्तसादिनं सहासहाकारमलोकयज्जनः।
पर्याणतः स्रस्तमुराविलम्बिनस्तरङ्गमं प्रद्रुतमेकया दिशा॥ १२।२२॥

किसी बिगड़ैल घोड़े की जीन ढीली होकर नीचे खिसक गई हैं। उसने तेजी से उछलकर अपनी पीठ पर बैठे हुए सवार को जमीन पर पटक दिया है। और वह एक ओर भाग चला है। लोग घोड़े की इस हरकत को देखकर हा-हाकार करते हुए हँस रहे हैं।

एक चित्र और देखिये—दो खच्चरों की छोटी गाड़ी जा रही है, पीछे से कोई हाथी आ रहा है, उसके सूँ-सूँ की ध्वनि को सुनकर खच्चर डर जाते हैं, वे विगड़ उठते हैं। गाड़ी वाला धवड़ाकर लगाम छोड़ देता है। ढील मिल जाने से खच्चर उछलते हैं और गाड़ी में बैठी हुई अन्तःपुर की स्त्रियों को गिरा देते हैं। सड़क से दूर जाकर टकराने से गाड़ी भी टूट जाती है—

त्रस्तौ समासन्नकरेणुसूत्कृतान्नियन्तरि व्याकुलभक्तरज्जुके।
क्षिप्तावरोधाङ्गनमुत्पथेन गां विलंघ्य लघ्वीं करभौ बभञ्जतुः ॥ १२।२४ ॥

माघ का सचा कवि-हृदय इन वर्णनों से व्यक्त हो जाता है।

प्रौढ़ोक्तिपूर्ण अलङ्कारों के प्रयोग में माघ अत्यन्त कुशल हैं। उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, अतिशयोक्ति, समासोक्ति, तुल्ययोगिता, काव्यलिङ्ग और विरोधाभासादि अनेक अर्थालङ्कारों का सुन्दर प्रयोग माघ में मिलता है। श्लेष के तो वे बड़े ही शौकीन हैं। एक उदाहरण देना पर्याप्त होगा—

हस्तस्थित-खण्डित-चक्रशालिनं द्विजेन्द्रकान्तं श्रितवक्षसं श्रिया।
सत्यानुरक्तं नरकस्य जिष्णवो गुणैः नृपाः शार्ङ्गिणमन्वयासिषुः ॥ १२।३॥

हाथ में चक्र की रेखा धारण करने वाले, शोभायुक्त वक्षःस्थल वाले, चन्द्रमा के समान सुन्दर, सत्यशील, पुण्यात्मा, मनुष्यों के विजयी राजा लोगों ने, हाथ में सुदर्शन चक्र को धारण करने वाले चन्द्रमा के समान सुन्दर, नरकासुर को जीतने वाले श्रीकृष्ण का जिनके वक्षःस्थल पर लक्ष्मी का निवास है और जो सत्यभामा में अनुरक्त हैं, उनके गुणों की दृष्टि से अनुगमन किया।

अनुप्रास में माघ का पदलालित्य रमणीय है, उनके अस्सी प्रतिशत पद्यों में अनुप्रास की छटा रहती है। अनुप्रास तथा यमक के लिए उनका निम्नलिखित पद्य विशेष प्रसिद्ध है—

मधुरया मधुबोधितमाधवी मधुसमृद्धिसमेधितमेधया।
मधुकराङ्गनया मुहुरुन्मदध्वनिभृता निभृताक्षरमुज्जगे ॥ ६।२० ॥

वसन्त का वर्णन है, वसन्त ऋतु के द्वारा विकसित माधवी लता के पुष्प रस से मस्त भ्रमरी उन्मत्त ध्वनि को धारण किये हुए स्थिर और मधुर अक्षरों में गा रही है।

छन्दों के प्रयोग में माघ कुशल हैं। कालिदास के खास छन्द हैं, भारवि के बारह और माघ के सोलह। पञ्चम सर्ग में वसन्ततिलका तथा एकादश सर्ग में मालिनी की शोभा अप्रतिम है।

माघ का पद-विन्यास और शैली संस्कृत साहित्य में अपनी सानी नहीं रखती है। अलंकृत शैली के तो माघ आचार्य हैं। वस्तुतः माघ की पदशय्या इतनी अच्छी है कि कोई भी शब्द अपने स्थान से हटाया नहीं जा सकता है। उनकी शैली धीर और गम्भीर है।

उनका सङ्गीत पञ्चम की कोमलता की अपेक्षा धैवत की गम्भीर धीरता को व्यक्त करता
उनका संस्कृत भाषा पर पूरा अधिकार है। नवीन शब्दावली का तो उनका काव्य ख
है। संस्कृत समालोचकों ने तो यहाँ तक कह डाला है कि शिशुपालवध के नौ सर्ग में सं
भाषा के समस्त शब्द आ जाते हैं, फिर कोई नवीन शब्द शेष नहीं रहता है। देखि
'नवसर्गगते माघे नवशब्दो न विद्यते।' इन्हीं महनीय गुणों के कारण माघ का उत्कर्ष
अतः यदि समालोचकों ने जो माघ की प्रशंसा की है वह उचित ही है। धनपाल का
कथन भी यथार्थ ही है—

माघेन विघ्नितोत्साहा नोत्सहन्ते पदक्रमे।
स्मरन्तो भारवेरेव कवयः कपयो यथा॥

जिस प्रकार माघ के ठिठुरते जाड़े में बन्दर सूर्य का स्मरण करते हुए भी उछल
नहीं मचाते, उसी प्रकार माघ की रचना के सामने बड़े कवियों का पदयोजना का
उत्साह ठंडा पड़ जाता है चाहे वे भारवि के पदों का कितना ही स्मरण करें।

## महाकवि माघ का संस्कृत साहित्य में स्थान

महाकवि माघ को हम हर्षवर्द्धनोत्तरकाल (६४७ ई० से १२५० ई०) के क
का आचार्य कह सकते हैं। वे हिन्दी के रीतिकालीन कवियों के भी आचार्य हैं। भार
विद्वानों ने उनकी मुक्तकण्ठ से प्रशंसा की है जो कहीं तक उचित भी है। इन प्र
वचनों पर विचार करके स्वयं पाठक महाकवि माघ का संस्कृत साहित्य में स्थान नि
कर सकते हैं। उनके विषय में कुछ प्रशंसा वचन इस प्रकार हैं—

(१) उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम्।
दण्डिनः पदलालित्यं माघे सन्ति त्रयो गुणाः॥

कालिदास की उपमा, भारवि का अर्थगाम्भीर्य तथा दण्डी का पदलालित्य—ये
गुण माघ में (एकत्र) विद्यमान हैं।

(२) कृत्स्नप्रबोधकृद् वाणी भारवेरिव भारवेः।
माघेनेव च माघेन कम्पः कस्य न जायते॥ (राजशेखरस्य)

भारवि की वाणी सूर्य के प्रकाश के समान सबको प्रबोध देनेवाली है, परन्तु माघ
के समान माघ काव्य के द्वारा कौन नहीं काँपने लगता है। अर्थात् जैसे माघ मा
अधिक ठंड से सभी काँपने लगते हैं उसी प्रकार विद्वान् लोग भी माघ-काव्य की क्लि
से काँप जाते हैं।

(३) माघेन विघ्नितोत्साहा नोत्सहन्ते पदक्रमे।
स्मरन्तो भारवेरिव कवयः कपयो यथा॥ (धनपालस्य)

जिस प्रकार बन्दर माघ मास के (अत्यन्त शीत के) द्वारा उत्साहहीन होकर सू
स्मरण करते हुए भी उछल-कूद का उत्साह नहीं रखते, इसी प्रकार माघ के काव्य से
उत्साह वाले कवि-जन पद-योजना का उत्साह करते हैं चाहे वे भारवि के काव्य का स्म
भी करते रहें।

(४) तावद् भा भारवेर्भाति यावन्माघस्य नोदयः।
उदिते तु पुनर्माघे भारवेर्भारवेरिव ॥

भारवि ( कवि तथा सूर्य का तेज ) तब तक प्रकाशित रहता है जब तक माघ ( कवि था मास ) का उदय नहीं होता है। किन्तु माघ के उदय होने पर तो भारवि की दीप्ति र्य के समान फीकी पड़ जाती है।

(५) मुरारिपदचिन्ता चेत्तदा माघे रतिं कुरु।
मुरारिपदचिन्ता चेत्तदा माऽघे रतिं कुरु ॥

यदि भगवान् कृष्ण के चरणों का ध्यान करना चाहते हो तो महाकाव्य माघ ( के ध्ययन ) में प्रेम करो तथा पापकर्म में रुचि मत रक्खो।

(६) माघं भजन्तु यदि काव्यकलाभिलाषो,
माऽघं भजन्तु यदि मोक्षपथाभिलाषः।

यदि काव्यों तथा नृत्य-गीतादि ६४ कलाओं में तुम्हारी अभिरुचि है तो महाकाव्य माघ का परिशीलन करो और यदि मोक्ष की इच्छा है तो पापकर्म मत करो।

(७) 'धन्यो माघकविर्वयन्तु कृतिनस्तत्सूक्तिसंसेवनात्।' ( मल्लिनाथस्य )

महाकवि माघ धन्य हैं तथा उनकी रचना का परिशीलन करने से हम भी धन्य हैं।

(८) 'नवसर्गगते माघे नवशब्दो न विद्यते।'

माघ काव्य के नौ सर्ग ( पढ़ लेने के बाद ) में कोई नवीन शब्द ( जानने के लिए वशिष्ट ) नहीं रह जाता है।

(९) पुष्पेषु जाती, नगरीषु काशी, नारीषु रम्भा, पुरुषेषु विष्णुः।
नदीषु गङ्गा च नृपेषु रामः, काव्येषु माघः कविकालिदासः ॥

जिस प्रकार फूलों में चमेली, नगरियों में काशी, नारियों में रम्भा, पुरुषों में विष्णु, दियों में गङ्गा, राजाओं में राम, कवियों में कालिदास श्रेष्ठ हैं, उसी प्रकार काव्यों में माघ शिशुपालवध ) श्रेष्ठ है।

## शिशुपालवध की व्याख्याएँ

इस महाकाव्य पर भिन्न-भिन्न टीकाकारों द्वारा समय-समय पर निम्नलिखित टीकाएँ की हैं—( १ ) श्रीवल्लभदेवकृत 'सन्देह विषौषधि' व्याख्या, ( २ ) रङ्ग राजकृत व्याख्या, ( ३ ) एकनाथकृत व्याख्या, ( ४ ) चरित्रवर्द्धनकृत व्याख्या, ( ५ ) देवराजकृत व्याख्या, ( ६ ) श्री वल्लभकृत 'आनन्द देवायिनी' व्याख्या, ( ७ ) भरत मल्लिकृत 'सुबोधा' व्याख्या, ( ८ ) दिनकरमिश्रकृत 'सुबोधिनी' व्याख्या, ( ९ ) गोपालकृत 'हसन्ती' व्याख्या, ( १० ) चन्द्रशेखरकृत 'सन्दर्भ-चूडामणि' व्याख्या, ( ११ ) बृहस्पतिकृत व्याख्या, ( १२ ) भगीरथकृत 'चन्द्रिका' व्याख्या, ( १३ ) मल्लिनाथकृत 'सर्वंकषा' व्याख्या,

( १४ ) कविवल्लभचक्रवर्तीकृत व्याख्या, ( १५ ) लक्ष्मीनाथकृत व्याख्या, ( १६ ) -कृत 'माघतत्त्वसमुच्चय' व्याख्या, ( १७ ) भगीरथकृत 'जगच्चन्द्रिका' व्याख्या, भगदत्तकृत व्याख्या। ये प्राचीन टीकाएँ इस समय प्रायः उपलब्ध नहीं हैं, इनमें मल्लिनाथकृत 'सर्वङ्कषा' व्याख्या ही सर्वत्र उपलब्ध है जो कि अत्यन्त प्रामाणिक है। कुछ आधुनिक टीकाएँ भी इस महाकाव्य के प्रायः प्रथम दो सर्गों पर की गई हैं कि पिष्टपेषण मात्र हैं।

## मल्लिनाथ

महोपाध्याय मल्लिनाथ विद्वान् टीकाकार हैं। ये द्रविड़ देश के निवासी थे। इनकी उपाधियाँ 'महोपाध्याय' तथा 'कोलाचल' प्रसिद्ध हैं। इनका काल १४वीं शताब्दी सकता है। इन्होंने अमरकोश, उदारकाव्य, एकावली ( अलङ्कार ), तार्किक रक्षा, तथा लघुत्रयी ( कालिदासकृत ) रघुवंश, कुमारसम्भव तथा मेघदूत, और बृहत्त्रयी किरातार्जुनीय तथा शिशुपालवध पर टीकाएँ की हैं। सभी ग्रन्थों पर इनकी टीकाएँ हुई हैं। इनकी टीकाओं को देखने से ज्ञात होता है कि ये भी महाकवियों के समान वेदाङ्ग, दर्शन, पुराण, इतिहास, छन्द, अलङ्कार, कोश, आयुर्वेद, ज्योतिष, राजनीति-शास्त्र तथा सङ्गीत-शास्त्र आदि अनेक विषयों के पारङ्गत विद्वान् थे।

यद्यपि हम पहले उल्लेख कर चुके हैं कि इस महाकाव्य पर मल्लिनाथकृत 'सर्वङ्कषा' नाम की प्रामाणिक एवं श्रेष्ठ टीका उपलब्ध है तथापि आधुनिक कोमल मति छात्रों को वह कठिन मालूम पड़ती है। इसके अतिरिक्त इसमें अन्वय, समासादि पृथक् न होने से विषय-ज्ञान जैसा होना चाहिए वैसा छात्रों को नहीं हो पाता है। इसकी कुछ संस्कृत टीकाएँ एवं भाषानुवाद भी हुए हैं जो कि प्रायः अपूर्ण हैं और उनसे विषय प्रकार स्पष्ट नहीं हो पाया है। इन सभी कठिनाइयों को देखकर हमारे कुछ मित्रों छात्रों ने मुझे इसकी संस्कृत-हिन्दी टीका लिखने के लिए प्रोत्साहित किया। अनेक प्राचीन एवं आधुनिक ग्रन्थों के प्रकाशक चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन, वाराणसी भी इस कार्य के लिए मुझे बार-बार प्रेरित किया। इन सभी के आग्रह को बहुत दिन टालना उचित न समझकर तथा अपनी भी संस्कृत साहित्य में विशेष रुचि होने से कार्य में प्रवृत्त हुआ। उस परमात्मा की कृपा से इस समय शिशुपालवध की टीका यह वर्तमान रूप आपके सामने विद्यमान है।

## बालबोधिनी की विशेषता

इस टीका में अवतरण, अन्वय, पर्याय, भावार्थ, कोश, समास, व्याकरण तथा अनुवाद एवं विषम स्थलों पर उपयोगी टिप्पणियाँ भी दी गई हैं।

समास-विग्रह आदि में संक्षेप नहीं किया गया है, किन्तु छात्रों की सुविधा के लिए पूरा-पूरा समास व विग्रह दिया गया है। पर्याय भी एक-एक शब्द के २-२ दिये हैं इससे विद्यार्थियों को स्वयं पर्याय बनाने का अभ्यास हो सकेगा। पर्यायों में भी प्रचलित

ल शब्दों का प्रयोग किया गया है। संस्कृत व्याख्या में—छन्द, अलङ्कार तथा ध्वनि दि का यथास्थान समुचित निर्देश किया गया है जिससे छात्र तथा अध्यापक सभी भ उठा सकें।

हिन्दी अनुवाद में अन्वय के अनुसार अक्षरशः अर्थ किया गया है जिससे कि छात्रों को दार्थ समझने में कठिनाई न हो। कठिन स्थलों को सुबोध बनाने के लिए टिप्पणियों द्वारा स्पष्ट किया गया है। सम्बन्धित पौराणिक कथाएँ भी टिप्पणी में दे दी गई हैं। ग्रन्थ के म्भ में गवेषणा-पूर्ण भूमिका एवं कथासार भी राष्ट्रभाषा में लिखे गये हैं।

यद्यपि इस टीका के निर्माण में हमारा कोई आलोचनात्मक लक्ष्य नहीं रहा है। हाँ, कवि अन्तस्तल में पहुँचने का अवश्य प्रयत्न किया है। इसीलिये हमें यत्र-तत्र व्याख्यानों निराकरण करना पड़ा है जिससे कि पाठकगण इन व्याख्यानों से भ्रान्ति में न पड़कर स्तविकता को समझें।

इस प्रकार यह संस्करण सर्वाङ्ग-पूर्ण हुआ है। परीक्षार्थियों के लिए इतनी अधिक वेधा अभी तक सुलभ किसी संस्करण में नहीं थी जैसी सुन्दर उपयोगी व्यवस्था 'बाल-धिनी' में रखी गई है।

इस संस्करण से यदि विद्वानों एवं छात्रों को कुछ भी लाभ एवं सन्तोष हुआ तो हम ने इस परिश्रम को सफल समझेंगे।

विदुषां वशंवदः—
रामजीलाल शर्मा

# संक्षिप्त कथासार

## प्रथम सर्ग

एक बार द्वारकापुरी में अपने भवन में बैठे हुए भगवान् श्रीकृष्ण ने आकाश[illegible]
आते हुए नारदजी को देखा। वे मुञ्ज की मेखला, यज्ञोपवीत एवं रुद्राक्ष-माला को
किये हुए थे। इनकी पीली जटाएँ हिमालय पर उत्पन्न एवं पकी हुई पीली लताओं के
मालूम पड़ती थीं। उनके शरीर पर पड़ा हुआ मृगचर्म ऐरावत हाथी पर पड़ी
विरंगी झूल-जैसा प्रतीत होता था। वे अपनी अंगुलियों से वीणा बजा रहे थे और इस
की ध्वनि में स्वर, ग्राम एवं मूर्च्छना स्पष्ट सुनाई दे रहे थे।

नारदजी के आते ही भगवान् श्रीकृष्ण अपने आसन से उठ बैठे एवं उन्हें स्वयं
पर बैठाकर अर्घ्यादि पूजा से उनका सत्कार करके आगमन का कारण पूछा। नार[illegible]
भी भगवान् श्रीकृष्ण की अनेक प्रकार से स्तुति कर अपने आने का कारण कह[illegible]
भगवन्! आप पृथिवी का भार उतारने के लिए इस पृथिवी पर अवतीर्ण हुए हैं, परन्तु
लोकों को धारण करने वाले आप अपने ही बोझ से इसे भारी बना रहे हैं। अतः इस
का भार उतारने के लिए इन्द्र ने मुझे सन्देश लेकर भेजा है। कृपया आप उसे सुनें—

प्राचीन काल में हिरण्यकशिपु नाम का एक अत्यन्त विख्यात एवं भयङ्कर असुर
जिसने अपने पराक्रम से इन्द्रादि देवों को भी वश में कर लिया था। उस दुष्ट [illegible]
आपने ही नृसिंहावतार में किया था। वही असुर दूसरे जन्म में रावण हुआ जिसने
यम, वरुण, कुबेर, चन्द्र, सूर्य, वायु, दिग्गज एवं षड् ऋतुओं को भी अपने वश में
अपनी सेवा में नियुक्त किया। यही नहीं, उसने आपकी धर्मपत्नी सीता का भी [illegible]
किया। उस समय रामरूप में स्थित आपने उस रावण का लङ्का में ही वध किया [illegible]
बात आपको स्मरण है क्या? वही रावण शिशुपाल के रूप में इस समय पृथिवी [illegible]
हुआ है जो अब भी संसार को बुरी तरह से पीड़ित कर रहा है। अतः आप उस [illegible]
वध करके इन्द्रादि देवों को दुःख से मुक्त करें।'

इस प्रकार सन्देश कहकर नारदजी के चले जाने पर, शिशुपाल-वध की [illegible]
देने वाले भगवान् श्रीकृष्ण ने शिशुपाल के प्रति क्रोध से भृकुटि चढ़ाई।

## द्वितीय सर्ग

नारदजी के चले जाने के बाद भगवान् श्रीकृष्ण अपने मन्त्री एवं चाचा उद्ध[illegible]
बड़े भाई बलराम के साथ गुप्त विचार करने के लिए सभा-भवन में पहुँचे। [illegible]
श्रीकृष्णजी कहने लगे—'युधिष्ठिर ने यज्ञ में हम लोगों को बुलाया है तथा देवराज [illegible]
शिशुपाल को मारने के लिए सन्देश भेजा है। अतः हम लोगों को युधिष्ठिर के [illegible]
जाना चाहिए या शिशुपाल पर चढ़ाई करनी चाहिए। एक ही काल में उपस्थित [illegible]
परस्पर विरुद्ध इन दो कार्यों को उद्धव तथा बलराम को बताकर श्रीकृष्ण पहले अप[illegible]
विचार प्रकट करने लगे—'युधिष्ठिर अपने भाइयों की सहायता से यज्ञ पूरा कर [illegible]
अतः वहाँ हम लोग न जायँ तो भी कोई हानि नहीं है, परन्तु शत्रु की उपेक्षा करन[illegible]

नहीं है। इसलिए मेरे विचार से शिशुपाल पर आक्रमण करना ही अधिक अच्छा है। इस विषय में आप लोगों की क्या सम्मति है ?'

श्रीकृष्ण के वचन को सुनने के बाद बलराम ने उठकर अनेक प्रकार से युक्तियों द्वारा उनके वचनों का समर्थन किया और तुरन्त ही शत्रु पर चढ़ाई करने को योग्य बताया।

बलरामजी के वचन के समाप्त हो जाने पर श्रीकृष्ण ने उद्धवजी को बोलने के लिए नेत्र से सङ्केत कर दिया। उनका सङ्केत पाकर उद्धवजी ने तर्कपूर्ण अनेक युक्ति-युक्त वचनों से बलरामजी की प्रत्येक बात का खण्डन करके धर्मराज युधिष्ठिर के यज्ञ में सम्मिलित होने को कहा। उन्होंने श्रीकृष्ण को अपनी बूआ सात्वती के प्रति शिशुपाल के सौ अपराधों को क्षमा करने की प्रतिज्ञा का भी स्मरण दिलाया। उन्होंने यह भी राय दी कि श्रीकृष्ण अपने गुप्तचरों द्वारा शत्रुओं में फूट पैदा कर दें तथा अपने पक्ष के राजाओं को शिशुपाल के विरुद्ध युद्ध करने के लिए अस्त्र-शस्त्र से युक्त होकर यज्ञ में पहुँचने के लिए सूचना दें। क्योंकि यज्ञ में युधिष्ठिर आदि पाण्डव लोग आपका विशेष सम्मान एवं पूजादि करेंगे और शिशुपाल इसे सहन न कर सकेगा। अतः वह आपकी अनेक तरह से निन्दा करेगा। इससे एक तरफ तो आपकी उसके सौ अपराधों को क्षमा करने की प्रतिज्ञा पूरी हो जायेगी दूसरे अन्य राजा लोग भी उसके इस दूषित व्यवहार से उसके विरुद्ध हो जायेंगे। इसलिए वहाँ पर शिशुपाल को जीतना भी सरल होगा। इस प्रकार शिशुपाल पर चढ़ाई करने के कार्य की सिद्धि वहाँ स्वतः हो जायेगी। इस प्रकार के युक्तियुक्त वचनों को सुनकर उन्हें शीघ्र ही कार्यान्वित करने के लिए बड़ी प्रसन्नता के साथ भगवान् श्रीकृष्ण ने सभा का विसर्जन किया।

## तृतीय सर्ग

उद्धव के राजनीति के वचनों को सुनकर शिशुपाल के साथ युद्ध का विचार स्थगित कर युधिष्ठिर के यज्ञ में सम्मिलित होने के लिए भगवान् श्रीकृष्ण ने इन्द्रप्रस्थ को प्रस्थान किया। उन्होंने अनेक प्रकार के बहुमूल्य-श्वेतच्छत्र, चामर, मुकुट, कुण्डल, केयूर, कङ्कण, मुक्ताहार, कौस्तुभमणि, मेखला एवं पीताम्बर को धारण किया। साथ में सुदर्शन चक्र, कौमोदकी गदा, खड्ग, शार्ङ्ग धनुष और पाञ्चजन्य शङ्ख को ग्रहण किया। इसके बाद अप्रतिहत गति वाले रथ पर सवार हुए। उस पर गरुड़ की ध्वजा फहरा रही थी। उनके पीछे यादवों की विशाल सेना चल रही थी। उनको देखने के लिए नगर के नर-नारियों की भीड़ आगे निकलने वाली गलियों के रास्ते में पहले ही पहुँच जाती थी। भीड़ के कारण मन्द गति से जाते हुए रथ पर बैठे हुए भगवान् श्रीकृष्ण को यह ज्ञात भी नहीं हुआ कि कब द्वारका के बाहर निकल आये। बाहर आने पर उन्होंने द्वारकापुरी को देखा, जो कि सुवर्णमयी होने से समुद्र के बीचो-बीच उसे विदीर्ण कर ऊपर निकली हुई बड़वानल की ज्वाला-सी शोभित हो रही थी। इसके बाजारों में दूकानों पर बहुमूल्य रत्नों के ढेर लगे हुए थे। उसकी अट्टालिकाएँ तथा परकोटे बहुत ऊँचे एवं चिकने थे तथा इन पर बनाये हुए चित्र सजीव-जैसे प्रतीत होते थे। अप्सराओं के समान सुन्दर वहाँ की रमणियाँ सदा अपने मन को छोड़कर कामोत्कण्ठित रहती थीं। ऐसी द्वारकापुरी को देखते हुए जब भगवान् श्रीकृष्ण बाहर निकल आये तो द्वारकापुरी स्वयं उदास-सी हो गई।

वहाँ से आगे बढ़ने पर भगवान् श्रीकृष्ण ने समुद्र को देखा। उसमें अनेक न
आकर मिल रही थीं। उससे निकलते हुए फेन तथा चञ्चल तरङ्ग एवं गम्भीर ध्वनि,
मृगी का रोगी होने का भ्रम उत्पन्न कर रहे थे। वहाँ की शीतल, मन्द, सुगन्ध वा
सैनिकों का श्रम दूर हो जाता था। ऐसे समुद्रतट पर पड़ाव डालकर सैनिकों ने लव
फूलों का कर्णाभूषण पहना और छककर नारियल का पानी पीया, कच्ची सुपारि
भक्षण किया। इस प्रकार के कृत्य करते हुए वे समुद्र से बहुत दूर निकल गये।

## चतुर्थ सर्ग

आगे चलकर भगवान् श्रीकृष्ण ने रैवतक पर्वत को देखा जो कि शिखरों के
मँड़राते हुए बादलों से सूर्य के मार्ग को पुनः रोकने के लिए उद्यत मैनाक पर्वत के स
प्रतीत होता था। यह अपने हजारों शिखरों से आकाश को तथा प्रत्यन्त पर्वतों से पृ
को ढँके हुए था। सूर्य, चन्द्रमा जिसके नेत्र-जैसे प्रतीत होते थे, यह अनेक वृक्ष
लताओं से आच्छादित था। निरन्तर बादलों के जल बरसाने से सर्पों की विषाग्नि बाध
इस पर कुछ भी प्रभाव नहीं पड़ता था। इसके सूर्यकान्तमणि वाले शिखरों पर सू
किरणें पड़ने के कारण आग बरसने लगती थी। श्रीकृष्ण भगवान् का बार-बार
हुआ भी यह पर्वत अत्यन्त रमणीय होने से उनको आश्चर्य से युक्त कर रहा था। इस प्र
भगवान् को उत्कण्ठित देखकर, उनका सारथि दारुक उस पर्वत का वर्णन करने लगा—

उसने कहा कि सूर्य के उदय तथा चन्द्रमा के अस्त होते रहने पर, यह पर्वत
पार्श्वों में लटकते हुए दो घण्टाओं वाले हाथी के समान शोभित होता है। स्वर्णमयी भ
वाला यह रैवतक पर्वत अपने शिखरों से गिरते हुए झरनों के ऊपर उछलते हुए
बिन्दुओं से स्वर्गीय देवाङ्गनाओं के शरीर के सन्ताप को शान्त करता है। पानी में एक
स्फटिक तथा दूसरी ओर नीलमणि की कान्ति से गङ्गा-यमुना के सङ्गम के समान इ
जलाशय शोभित होता है। एक ओर सुवर्णमयी तथा दूसरी ओर रजतमयी दीवार से
पर्वत भस्म लपेटे हुए तथा नेत्रों से अग्नि-कण निकालते हुए शिवजी के समान प्र
होता है। चारों ओर खिले हुए चम्पा के फूलों से पिङ्गलवर्ण कनकमयी दीवारों वाले
तुल्य इस पर्वत के द्वारा (पीली कान्ति पड़ने से) यह भारत 'इलावृत्त' के समान (
से रचा हुआ-सा) लगता है। यहाँ कम्बलमृग विचरते हैं। स्त्रियों सहित सिद्धगण वि
करते हैं। रात्रि में ओषधियाँ चमकती रहती हैं। पुष्पित कदम्ब को कम्पित करती
शीतल, मन्द-सुगन्ध वायु बहती है। यहाँ रत्नों की अनेक खानें हैं तथा यह किन्नरों
विहारस्थली है। यहाँ चमरी गायें तथा विशालकाय हाथी विचरते हैं। इसके अति
यहाँ पर मैत्री आदि चारों वृत्तियों के ज्ञाता, अविद्या आदि पाँचों क्लेशों को त्याग
अन्त में उसे भी रोकने के लिए (तथा स्वयं प्रकाश स्थिति को प्राप्त करने के लिए) स
लगाये हुए बहुत से योगी लोग निवास करते हैं। इस प्रकार यह रैवतक पर्वत भोग
ही नहीं, किन्तु मोक्षभूमि भी है। यहाँ सदा सभी ऋतुएँ अपनी-अपनी शोभा को प्रद
करती हैं अतः यहाँ शीतोष्ण द्वन्द्व किसी को नहीं सताते हैं। इस प्रकार परमश्रेष्ठ यह
ऊपर उठते हुए श्यामल मेघों से मानो आपकी अगवानी करने के लिए ऊपर उठ रहा है

॥ श्री ॥

श्रीमन्माघमहाकविप्रणीतं

# शिशुपालवधम्

## 'बालबोधिनी'-संस्कृत-हिन्दी-व्याख्येयपेतम्

### प्रथमः सर्गः

विश्वानि देव सवितर्दुरितानि यानि,
सर्वेश दूरमपयान्त्वचिरेण तानि ।
भद्राणि यानि भुवनेऽपि च यत्र सन्ति,
तान्यावजन्तु निखिलानि तव प्रसादात् ॥

गुरून् प्रणम्य शिरसा सर्वशास्त्रेषु पारगान् ।
श्रीरामलोटनान् धीरान् निर्गताशेषकल्मषान् ॥

विदुषा बुधमोदाय रामजीलालशर्मणा ।
व्याख्या माघे महाकाव्ये क्रियते बालबोधिनी ॥

अथ तत्रभवान् महाकविर्माघः 'काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये द्यः परनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे ॥' इत्यालङ्कारिकवचनप्रामाण्यात् ाव्यस्यानेकश्रेयः साधनत्वात्, शिशुपालवधाख्यं महाकाव्यं चिकीर्षुः, चिकीर्षित-ग्रास्य ग्रन्थस्य निर्विघ्नसमाप्त्यर्थम् 'आशीर्नमस्क्रियावस्तुनिर्देशो वाऽपि तन्मुखम्' त्याशीराद्यन्यतमस्य प्रबन्ध-मुख-लक्षणत्वात् काव्यफल-शिशुपालवध-बीजभूतं गवतः श्रीकृष्णस्य नारददर्शनरूपं वस्तु प्रथमं श्री-शब्द-प्रयोगपूर्वकं निर्दिशन् थामुपक्षिपति—

श्रियः पतिः श्रीमति शासितुं जगज्जगन्निवासो वसुदेवसद्मनि ।
वसन्ददर्शावतरन्तमम्बराद्धिरण्यगर्भाङ्गभुवं मुनिं हरिः ॥ १ ॥

अन्वयः—श्रियः पतिः जगन्निवासः जगत् शासितुं वसुदेवसद्मनि वसन् हरिः म्बरात् अवतरन्तं हिरण्यगर्भाङ्गभुवं मुनिं ददर्श ।

**बालबोधिनी**—श्रियः=लक्ष्म्याः, रुक्मिणीरूपाया इति यावत्। पतिः= 'पतिर्भर्ता' इत्यमरः। 'राघवत्वे भवेत्सीता रुक्मिणी कृष्णजन्मनि' विष्णुपुराणात्। अनेन रुक्मिणी स्वयंवरानन्तरकालमियं काव्यकथा सूचितम्। जगन्निवासः=जगदाधारभूतः। जगत्=विश्वम्। शासितुं=नि साधुसम्मानासाधुदमनाभ्यां व्यवस्थापयितुमित्यर्थः। श्रीमति=शोभा सर्वसमृद्धियुक्ते। वसुदेवसद्मनि=वसुदेवगेहे, कश्यपावतारस्य वसुदेवनाम्न स्वपितुः भवने इति भावः। 'वसुदेवोऽस्य जनकः' इत्यमरः। वसन्=नि आ=श्रीकृष्णः। अम्बरात्=आकाशात्, अवतरन्तम्=आगच्छन्तम्, कथनार्थमिति भावः। हिरण्यगर्भाङ्गभुवं=ब्रह्मणो मानसपुत्रम्। मु नारदम्। ददर्श=अवलोकयामास। कदाचिदिति शेषः। अत्रालौ सद्मनि सकलजगदाश्रयतया—महीयसो हरेराधेयत्वं कथनादधिकनामते । तदुक्तम् साहित्यदर्पणे—'आश्रयाश्रयिणोरेकस्याधिक्येऽधिकमुच्यते' न्निवासस्यापि वसुदेवसद्मरूपजगदेकदेशनिवासित्वमिति विरोधाभा लकारसकारादेकधा (स्वरूपतः) असकृच्चावृत्त्या जगज्जगदितिव स्वरूपतः क्रमतश्च सकृदावृत्त्या वृत्त्यनुप्रासौ शब्दालङ्कारौ। एषां च रपेक्ष्येण तिलतण्डुलन्यायेनैकत्र समावेशात् संसृष्टिः। अस्मिन् सर्गे वंश स्थवृत्तम्। 'जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ' इति लक्षणात्।

**कोश:**—'सम्पत्तिः श्रीश्च लक्ष्मीश्च, कमला श्रीर्हरिप्रिया' इति च 'श्रीर्वेशरचना शोभा' इत्यमरमेदिन्यौ। 'त्रिष्वथो जगतीलोको विष्टपं भुवनं ज इत्यमरः। 'गृहं गेहोदवसितं वेश्म सद्म निकेतनम्' इत्यमरः। 'अम्बरं आकाशविहायसी' इत्यमरः।

**समास:**—श्रयति हरिं या सा श्रीः, तस्या श्रियः। श्रीर्विद्यते यस्मिन् श्रीमत् तस्मिन् श्रीमति। निवसन्ति जना अस्मिन् असौ निवासः जगतां निवा जगन्निवासः (त० पु०), वसुदेवस्य सद्म वसुदेवसद्म, तस्मिन् वसुदेव (त० पु०), हिरण्यस्य गर्भः हिरण्यगर्भः, अङ्गाद् भवतीति अङ्गभूः, हि गर्भस्य अङ्गभूः हिरण्यगर्भाङ्गभूः, तम्—हिरण्यागर्भाङ्गभुवम् (त० पु०)।

**व्याकरणम्**—श्रीमति—श्री + मतुप्। शासितुम्-शासु + भावे तुमुन्, इडा गच्छतीति जगत्—गम् + कर्तरि क्विप्। निवासः—नि—वस अधिकरणे वसन्—वस + शतृ। अवतरन्तम्—अव + तृ + शतृ। ददर्श—दृश + लिट् + ति णल्। अङ्गभुवम्—अङ्गभू + क्विप् लोपः, अमि उवङ्।

हिन्दी—( श्री महाकवि माघ श्री शब्द प्रयोग पूर्वक श्री कृष्ण के नारद दर्शन रूप वस्तु का निर्देश करते हुए कथा का आरम्भ करते हैं— ) लक्ष्मी के स्वामी, समस्त लोकों के निवासस्थान ( तथा ) संसार का शासन करने के लिए; अत्यन्त शोभायमान ( कश्यपावतार अपने पिता ) वसुदेव के घर में निवास करते हुए ( विष्णु के अवतार ) श्रीकृष्ण भगवान् ने आकाश से उतरते हुए ब्रह्मा के पुत्र नारद मुनि को देखा।

टिप्पणी—शिशुपालवधम्—शिशुपालस्य वधः शिशुपालवधः सः वर्णनीयो यस्मिन् काव्ये तत् शिशुपालवधम्, व्यधिकरणबहुव्रीहिः। शिशुपाल के वध का जिसमें वर्णन है वह काव्य। पुराणों के अनुसार रुक्मिणी लक्ष्मी की अवतार रूपा मानी जाती हैं तथा वसुदेव कश्यपावतार और कृष्ण विष्णु के अवतार माने जाते हैं। जगन्निवासः—प्रलय काल में सम्पूर्ण चराचर जगत् उस परब्रह्म परमात्मा में लीन हो जाता है। जैसा कि गीता में कहा है—

'सर्वभूतानि कौन्तेय ! प्रकृतिं यान्ति मामिकाम्।
कल्पक्षये पुनस्तानि कल्पादौ विसृजाम्यहम् ॥ ९।७।

तथा 'स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमाम्' यजुर्वेद अ० २५, म० १०। हिरण्यगर्भाङ्गभुवम्—ब्रह्मा के अङ्ग से उत्पन्न होने वाला अर्थात् ब्रह्म-पुत्र नारद। मनुस्मृति में बताया है कि ईश्वर ने अपने शरीर से विविध जीवों की सृष्टि की इच्छा से सबसे पहले जल को उत्पन्न किया तब उसमें सृष्टि का बीज डाल दिया। वह बीज सुवर्णमय अण्ड रूप हो गया और उसी अण्डे से सम्पूर्ण लोकों के पिता ब्रह्मा पैदा हुए, देखिए—

"सोऽभिध्याय शरीरात् स्वात् सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः।
अप एव ससर्जादौ तासु बीजमवासृजत् ॥
तदण्डमभवद्धैमं सहस्रांशुसमप्रभम्।
तस्मिञ्जज्ञे स्वयं ब्रह्मा सर्वलोकपितामहः ॥"

इसलिए ब्रह्मा का नाम हिरण्यगर्भ है ( म० अ० १।८, ९। ) भागवत के अनुसार ब्रह्मा के शरीर से दस प्रजापतियों की उत्पत्ति हुई। उनमें में एक नारद भी हैं, जो ब्रह्मा की गोद से उत्पन्न हुए। १० प्रजापतियों की उत्पत्ति का वर्णन भागवत में इस प्रकार है—

"अथाभिध्यायतः सर्गं दश पुत्राः प्रजज्ञिरे।
भगवच्छक्तियुक्तस्य लोकसन्तानहेतवः ॥

मरीचिरत्र्यङ्गिरसौ पुलस्त्यः पुलहः क्रतुः ।
भृगुर्वसिष्ठो दक्षश्च दशमस्तत्र नारदः ॥
उत्सङ्गान्नारदो जज्ञे दक्षोऽङ्गुष्ठात्स्वयं भुवः ।
प्राणाद् वसिष्ठः सञ्जातो भृगुस्त्वचि करात्क्रतुः ॥
पुलहो नाभितो जज्ञे पुलस्त्यः कर्णयोर्ऋषिः ।
अङ्गिरा मुखतोऽक्ष्णोऽत्रिर्मरीचिर्मनसोऽभवत् ॥
(भागवते स्क० ३ । अ० १२ । श्लोक २१, २२, २३, २४)

तदा जनैर्विस्मयेनेक्षितुं प्रवृत्तमित्याह—

गतं तिरश्चीनमनूरुसारथेः प्रसिद्धमूर्ध्वज्वलनं हविर्भुजः ।
पतत्यधो धाम विसारि सर्वतः किमेतदित्याकुलमीक्षितं जनैः ॥ २

अन्वयः—अनूरुसारथेः गतं तिरश्चीनं (प्रसिद्धम्)। हविर्भुजः ऊर्ध्वं
प्रसिद्धम्। (इदन्तु) सर्वतः विसारि धाम अधः पतति। 'एतत् किम्' इति
आकुलम् (यथा स्यात्तथा) ईक्षितम्।

बालबोधिनी—अनूरुसारथेः=सूर्यस्य। गतं=गतिः। तिरश्चीनम्=
पर्वान्तात् पश्चिमान्तमित्यर्थः। (प्रसिद्धम्=विख्यातम्) हविर्भुजः=
ऊर्ध्वज्वलनम्=उर्ध्वस्फुरणम्। प्रसिद्धम्=विख्यातम्। (इदन्तु पुरतो दृश्यमा
सर्वतः=समन्ततः। विसारि=प्रसरणशीलम्। धाम=तेजः। अधः=अ
गगनाङ्गणाद् भुवस्तलम्। पतति=आगच्छति। एतत्=पुरोदृश्यमानम्
किम्=किलात्मकम्। इति=इत्थम्। जनैः=द्वारकावासिभिः सामान्य
आकुलं=विस्मयेन सम्भ्रान्तं यथा स्यात्तथा। इक्षितम्=दृष्टम्। अत्रोपमेयस्य
धाम्नः सूर्याग्निभ्यामुपमानाभ्यामधो विसरणधर्मेणाधिक्यवर्णनाद्व्यतिरेकालङ्का
यदुक्तं साहित्यदर्पणे—आधिक्यमुपमेयस्योपमानान्न्यूनताथवा। व्यतिरेकः।

कोशः—'सूरसूतोऽरुणोऽनूरुः काश्यपि गरुडाग्रजः' इत्यमरः। 'धाम रश्मि
देहे स्थाने जन्म प्रभावयोः' इति हैमः। 'समन्ततस्तु परितः सर्वतो विश्वग
इत्यमरः।

समासः—अविद्यमानौ ऊरू यस्यासौ अनूरुः, अनूरुः सारथिः यस्य स
सारथिः तस्य अनूरुसारथेः (ब व्री०), हविर्भुङ्क्ते इति हविर्भुक् तस्य हवि
(त० पु०) ऊर्ध्वञ्च ऊर्ध्वज्वलनम्।

व्याकरणम्—गतम्–गम्+भावे क्तः, अनुनासिकलोपः। तिरश्ची

रस्+अञ्च+विभाषाञ्चेदिक्स्त्रियाम्' इति स्वार्थे खः, ईनादेशः। प्रसिद्धम्—
+षिध्+क्तः। विसारि–वि+सृ+णिनिः। ईक्षितम्–ईक्ष+भावे+क्तः।

हिन्दी—सूर्य की गति तो तिरछी होती है। और अग्नि का ऊपर की ओर
लना प्रसिद्ध है। परन्तु यह तो सब ओर फैलने वाला तेज नीचे गिर रहा है।
ह क्या है? इस प्रकार द्वारकावासी लोगों ने व्याकुलता पूर्वक देखा।

टिप्पणी—अनूरुसारथिः—कश्यप की विनता नाम की स्त्री से, जो एक
क्षिणी थी, दो अण्डे उत्पन्न हुए। उनमें से एक अण्डे को अर्ध पका ही फोड़
ला। इस अण्डे से जो बच्चा पैदा हुआ उसके ऊपरी अवयव तो पूर्णतया वन
ये थे लेकिन पैर के अवयव अभी पूर्ण नहीं हुए थे। इसलिये उसका नाम
नूरु पड़ा। पूर्ण ताप न मिलने के कारण उसे सूर्य के ताप की आवश्यकता
तीत होती थी। इसलिए कश्यप के आदेश से इस बच्चे को सूर्य का सारथि
ना दिया गया। जो आज भी सदा उसी के साथ रहता है। इसी का नाम
रुण है। दूसरे अण्डे से जो पूर्ण पक जाने पर फोड़ा गया था उससे गरुड़
जी हुए॥ २॥

अथ भगवान् कृष्णः क्रमेण तं ज्ञातवानित्याह—

चयस्त्विषामित्यवधारितं पुरा ततः शरीरीति विभाविताकृतिम्।
विभुर्विभक्तावयवं पुमानिति क्रमादमुं नारद इत्यबोधि सः॥ ३॥

अन्वयः—विभुः सः पुरा त्विषां चयः इत्यवधारितम्। ततः विभाविताकृतिं
रीरीति (अवधारितम्)। (ततः) विभक्तावयवं पुमानिति (अवधारितम्)
मुं, क्रमात् नारदः इत्यबोधि।

बालबोधिनी—विभुः=वस्तुतत्त्वनिर्धारणसमर्थः। स=हरिः। पुरा=आदौ,
थम-दर्शने इत्यर्थः। त्विषां=तेजसाम्। चयः=समूहः। इति=एवम्। अवधा-
रितम्=विनिश्चितम्। ततः=तदनन्तरम्, किञ्चित्सामीप्ये सतीत्यर्थः। विभा-
विताकृतिं=लक्षितमूर्तिम्। (अत एव) शरीरी=प्राणी। इति=एवम्। (अव-
धारितम्=विनिश्चितम्)। (ततः=तदनन्तरम्, सामीप्याधिक्ये सतीत्यर्थः)।
विभक्तावयवं=स्पष्टविज्ञातमुखाद्यङ्गम्। (अत एव) पुमान्=पुरुषः। इति=
इत्येवम्। अवधारितम्=विनिश्चितम्। अमुं=आकाशादायान्तं व्यक्तिविशेषम्।
क्रमात्=पूर्वोक्तरीत्यासामान्यविशेषज्ञानक्रमेण। नारदः=नारदोऽयम्। इति=
इत्थम्। अबोधि=ज्ञातवान्। नारदोऽयमिति निश्चितवान्। अत्र विभाविताकृति

विभक्तावयवमित्यादिना आकृति-विभावनावयवविभावनपदार्थौ विशेषणवृत्त्या प्राण्डु त्वपुंस्त्वनिर्धारणे हेतुत्वेनोपन्यस्ताविति हेतोरत्र पदार्थहेतुकं काव्यलिङ्गमलङ्कार

कोश:—'चय: समूहे' इति मेदिनी। 'प्राणी तु चेतनो जन्मी जन्तु शरीरिण:' इत्यमर:। 'विभु: प्रभौ व्यापके' इत्यनेकार्थसंग्रह:।

समास:—विभाविता आकृतिर्यस्य स विभाविताकृति: तम् विभाविताकृ (ब० व्री०)। विभक्ता अवयवा यस्य स विभक्तावयव: तम्—विभक्ता (ब० व्री०)।

व्याकरणम्—चय:–चि + भावे अच्। अवधारितम्–अव + धृ + णिच् + इडागम:। शरीरी–शरीर + मत्वर्थे इनि:। अबोधि–बुध + कर्तरि लुङ् "दीपजनवुध०" इत्यादिना चिण् "चिणो लुक्" इति तस्य लुकि।

हिन्दी—( तदनन्तर श्रीकृष्ण भगवान् ने उन्हें शनै:-शनै पहचान लिया कहते हैं— ) वस्तु के स्वरूप का निर्धारण करने में समर्थ भगवान् श्रीकृ (अमुम्) उस आकाश से आते हुए पुरुष विशेष को पहले तेजपुञ्ज सम तदनन्तर थोड़ा नीचे आने पर कुछ-कुछ हस्तादि अवयवों के झलकने 'यह कोई प्राणी है' ऐसा समझा। इसके वाद और नीचे आने पर ( त मुखादि अवयवों के दिखाई पड़ने पर कोई पुरुष समझा। इस क्रम से अ 'ये नारद हैं'—ऐसा जाना।

टिप्पणी—यहाँ से 'क्रमादमुं नारद इत्यवोधि स:' इस वाक्यांश का सम अगले सात श्लोकों में भी रहेगा। अत: 'अबोधि' इस एक ही क्रिया के श्लोकों में अन्वित होने से यहाँ आठ श्लोकों का कुलक है। पाँच या उससे अ श्लोकों में एक क्रिया के अन्वित होने पर कुलक होता है। जैसा कि साहित्य में कहा है—

'छन्दोबद्धपदं पद्यं तेन मुक्तेन मुक्तकम्।
द्वाभ्यां तु युग्मकं सन्दानितकं त्रिभिरिष्यते॥
कलापकं चतुर्भिश्च पञ्चभि: कुलकं मतम्'॥ इति॥ ३॥

अथायान्तं नारदं सप्तभि: श्लोकैर्वर्णयन् तस्य शिवौपम्यं दर्शयति—

नवानधोऽधो बृहत: पयोधरान् समूढ-कर्पूर-पराग-पाण्डुरम्।
क्षणं क्षणोत्क्षिप्त-गजेन्द्र-कृत्तिना स्फुटोपमं भूतिसितेन शम्भुना॥ ४

अन्वय:—नवान् बृहत: पयोधरान् अधोऽध: ( स्थितम् ) समूढकर्पूरपरा

पाण्डुरम् क्षणं क्षणोत्क्षिप्तगजेन्द्रकृत्तिना भूतिसितेन शम्भुना स्फुटोपमं अमुं ( सः
क्रमान्नारद इत्यबोधि इति पूर्वेणान्वयः )।

बालबोधिनी—नवान्=नवीनान् सद्यः सम्भृतजलान् अतिनीलानिति यावत्।
बृहतः=विपुलान्। पयोधरान्=मेघान्। अधोऽधः=मेघानां समीपाधःप्रदेशे।
स्थितमिति शेषः। समूढकर्पूरपरागपाण्डुरम्=पुञ्जीकृतकर्पूरचूर्णतुल्यधवलम्।
( अत एव ) क्षणं=क्षणमात्रम्। मेघसमीपावस्थान-क्षणे इत्यर्थः। क्षणोत्क्षिप्त-
गजेन्द्रकृत्तिना=ताण्डवोत्सवावसरोपरिधारितगजेन्द्रचर्मणा। भूतिसितेन=भस्म-
गौरेण। शम्भुना=शिवेन। स्फुटोपमं=व्यक्तसादृश्यम्। इतःप्रभृति सप्तसु
श्लोकेषु 'क्रमादमुं नारद इत्यबोधि सः' इति पूर्वेणान्वयः।

कोशः—'पयोधरः कुचे मेघे' इत्यनेकार्थसंग्रहः। 'समूढः पुञ्जिते भुग्ने' इति
विश्वः। निर्व्यापारस्थितौ कालविशेषोत्सवयोः क्षणः' इत्यमरः। 'अजिनं चर्म
कृत्तिः स्त्री' इत्यमरः 'भूतिर्भस्मनि सम्पदि' इत्यमरः।

समासः—धरन्तीति धराः पयसां धराः पयोधराः तान् पयोधरान् ( त०
पु० )। कर्पूरस्य परागः कर्पूरपरागः समूढश्चासौ कर्पूरपरागः समूढकर्पूरपरागः
समूढकर्पूरपराग इव पाण्डुरः समूढकर्पूरपरागपाण्डुरः तम् ( क० धा० )।
गजानामिन्द्रो गजेन्द्रः ( त० पु० ) गजेन्द्रस्य कृत्तिः गजेन्द्रकृत्तिः ( त० पु० ),
क्षणे उत्क्षिप्ता गजेन्द्रकृत्तिर्येन सः तेन ( ब० व्री० ), स्फुटा उपमा यस्य सः तम्,
( ब० व्री० ) भूत्या सितो भूतिसितः तेन ( त० पु० )।

व्याकरणम्—पयोधरान्, इत्यत्र 'उभयसर्वतसोः कार्या धिगुपर्यादिषु त्रिषु'
इति वार्तिकेन अधोऽधः शब्दयोगे द्वितीया। क्षणमित्यत्र अत्यन्तसंयोगे द्वितीया।

हिन्दी—( यहाँ से लेकर सात श्लोकों में नारदजी का वर्णन करते हैं— )
नवीन अतएव जलपूर्ण होने से कृष्णवर्ण वाले, बड़े-बड़े बादलों के नीचे स्थित
( तथा ) ढेर किये हुए या पीसे हुए कर्पूर की धूलि के समान श्वेत वर्ण अतएव
ताण्डव के समय अपने ऊपर हाथी के चर्म को ओढ़े हुए तथा भस्म लपेटने से
शुभ्रवर्ण वाले शिवजी के समान प्रतीत होने वाले नारद मुनि को भगवान् श्रीकृष्ण
ने पहचान लिया।

टिप्पणी—कहा जाता है कि गज नामक एक असुर ने जो मारने पर भी
अपने चर्म से भूमि का स्पर्श होने पर पुनः जीवित हो जाता था, सब देवता और
मनुष्यों को पीड़ित करना आरम्भ किया। इससे दुःखी होकर उन्होंने शिवकी
शरण ली। शिवजी ने उस राक्षस को मार कर उसके चर्म को अपने ऊपर धारण

कर लिया। अतएव वह पुनर्जीवित न होकर संसार को पीड़ित न कर स तभी से शिवजी का नाम कृत्तिवासा ( चर्म के वस्त्र को धारण करने वा पड़ा ॥ ४ ॥

नारदस्य हिमालयसादृश्यमाह—

दधानमम्भोरुह-केसरद्युतीर्जटाः शरच्चन्द्रमरीचिरोचिषम् ।
विपाकपिङ्गास्तुहिनस्थलीरुहो धराधरेन्द्रं व्रततीततीरिव ॥

अन्वयः—अम्भोरुहकेसरद्युतीः जटाः दधानं शरच्चन्द्रमरीचिरोचिषम् (मु एव ) विपाकपिङ्गाः तुहिनस्थलीरुहः व्रततीततीः दधानं धराधरेन्द्रमिव ( स्थित 'अमुं नारद इत्यवोधि सः ।'

बालबोधिनी—अम्भोरुहकेसरद्युतीः=कमलकिञ्जल्कप्रभाः, कमलकेसर पीतवर्णा इत्यर्थः । जटाः=सटाः । दधानं=धारयन्तम् । शरच्चन्द्रमरीचिरोचि शरदिन्दुकान्तिधवलम् । ( अत एव ) विपाकपिङ्गाः=परिपाकपिङ्गलाः । तु स्थलीरुहः=तुषारभूमिसमुत्पन्नाः । व्रततीततीः=लतासमूहान् । दधानं=धा न्तम् । धराधरेन्द्रं=पर्वतराजं, हिमालयम् । इव=यथा । ( स्थितम् ) ( अमुं हरिः नारद इत्यवोधीति पूर्वेणान्वयः ) । धराधरेन्द्रमिव इत्यत्र इव शब्दप्रयो वाच्योत्प्रेक्षा, यदुक्तं साहित्यदर्पणे—

'भवेत्सम्भावनोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य परात्मना ।
वाच्या प्रतीयमाना सा प्रथमं द्विविधा मता ॥
वाच्येवादि प्रयोगे स्यादप्रयोगे परा पुनः ।'

कोशः—'किञ्जल्कः केसरोऽस्त्रियाम्' इत्यमरः । 'स्युप्रभारुग्रुचिस्त्विड्भा श्छविद्युतिदीप्तयः' इत्यमरः । 'जटाः सटाः' इत्यमरः । 'वल्ली तु व्रतती लू इत्यमरः ।

समासः—अम्भसि रोहन्तीति अम्भोरुहाणि ( त० पु० ) तेषां केसराणि द्युतिरिव द्युतिर्यासां ताः अम्भोरुहकेसरद्युतयः ताः अम्भोरुहकेसरद्युतीः ( व्री० ) । शरदः चन्द्रः-शरच्चन्द्रः ( त० पु० ) शरच्चन्द्रस्य मरीचय इव रोचि सः तम् शरच्चन्द्रमरीचिरोचिषम् ( व० व्री० ) । विपाकेन पिङ्गाः विपाकपि ताः विपाकपिङ्गाः ( त० पु० ) तुहिनस्य तुहिनप्रधाना वा स्थली तुहिनस्थ तस्यां रोहन्तीति तुहिनस्थलीरुहः, ताः तुहिनस्थलीरुहः ( त० पु० ) । धरन्ती धराः धरायाः धराः धराधराः तेषामिन्द्रस्तम्—धराधरेन्द्रम् ( त० पु० ) ।

व्याकरणम्—दधानम्—धा+शानच् । तुहिनस्थलीरुहः—तुहिनस्थली—रुहः+क्विप्+शस् ।

हिन्दी—कमल के केसर के समान कान्तिवाली (पीली) जटाओं को धारण किये हुए (तथा स्वयं) शरत्कालीन चन्द्रमा की किरणों के समान (शुभ्रतम) कान्तिवाले अतएव परिपाक से पीतवर्ण, वर्फीली भूमि में उगने वाली लताओं के समूह को धारण किये हुए, पर्वतराज हिमालय के समान प्रतीत होने वाले उस पुरुष विशेष को श्रीकृष्ण ने 'ये नारद हैं, ऐसा जान लिया ।

टिप्पणी—कुछ आलोचकों के मतानुसार वर्फीली भूमि में लताओं की उत्पत्ति न होने से यह उपमान असङ्गत है । परन्तु दूसरे लोग विष-कीट न्याय से उसका समाधान इस प्रकार करते हैं—जिस प्रकार विष में उत्पन्न होने वाला कीट उसी विष को खाता हुआ बढ़ता है, उस विष से मरता नहीं है । इसीप्रकार यहाँ भी वर्फीली भूमि में लताओं का उत्पन्न होना और पकना कहा है ॥ ५ ॥

नारदस्य वलभद्रौपम्यमाह—

पिशङ्गमौञ्जीयुजमर्जुनच्छविं वसानमेणाजिनमञ्जनद्युति ।
सुवर्णसूत्राकलिताधराम्बरां विडम्बयन्तं शितिवाससस्तनुम् ॥ ६ ॥

अन्वयः—पिशङ्गमौञ्जीयुजं अर्जुनच्छविं अञ्जनद्युति एणाजिनं वसानं (अत एव) सुवर्णसूत्राकलिताधराम्बरां शितिवाससस्तनुं विडम्बयन्तम् (अमुं नारद इत्यबोधि) ।

बालबोधिनी—पिशङ्गमौञ्जीयुजम्=पिङ्गलवर्णमुञ्जनिर्मितमेखलाधारिणम् । (पुनश्च स्वयं) अर्जुनच्छविं=धवलकान्तिम्, गौरवर्णम् । अञ्जनद्युति=कज्जलच्छवि, कृष्णवर्णमित्यर्थः । एणाजिनं=मृगचर्म । वसानं=आच्छादयन्तम्, परिदधानम् । (अत एव) सुवर्णसूत्राकलिताधराम्बरां=कनकमेखलाबद्धाधोवसनाम् । शितिवाससः=नीलाम्बरस्य, बलभद्रस्य । तनुं=शरीरम् । विडम्बयन्तम्=अनुकुर्वन्तम् । अमुं सः=हरिः नारद इत्यवोधीति पूर्वेणान्वयः । अत्र विडम्बयन्तम्' इत्यनेन नारदस्य वलरामौपम्यमर्थप्रतीतेरनन्तरमेव गम्यते इति आर्थीयमुपमा ।

कोशः—'कडारः कपिलः पिङ्गपिशङ्गौ कद्रुपिङ्गलौ' इत्यमरः । 'अजिनं चर्म कृत्तिः स्त्री' इत्यमरः । 'नीलाम्बरो रौहिणेयस्तालाङ्को मुसली हली' इत्यमरः । अथ कलेवरम् । 'गात्रं वपुः संहननं शरीरम् वर्ष्म विग्रहः ॥ कायो देहः क्लीबपुंसोः स्त्रियां मूर्तिस्तनुस्तनू ।' इत्यमरः ।

समासः--मुञ्जस्य विकारो मौञ्जी, पिशङ्गी चासौ मौञ्जी पिशङ्गमौ... तया युज्यते इति पिशङ्गमौञ्जीयुक् तम् पिशङ्गमौञ्जीयुजम् ( क० त० ), ... छविर्यस्य स तम् अर्जुनच्छविम् ( ब० व्री० )। एणस्य अजिनं एणाजिनं ... एणाजिनम् ( ष० त० )। अञ्जनस्य द्युतिरिव द्युतिर्यस्य तत्—अञ्जन... ( ब० व्री० )। सुवर्णस्य सूत्रं ( त० पु० ) सुवर्णसूत्रम्, सुवर्णसूत्रेण आक... अधराम्बरं यस्याः सा ताम् सुवर्णसूत्राकलिताधराम्बराम् ( ब० व्री० )। ... वासः यस्य स शितिवासाः तस्य शितिवाससः ( ब० व्री० ), विडम्बयतीति ... म्बयन् तम् विडम्बयन्तम्।

व्याकरणम्--पिशङ्गमौञ्जीयुजम् — पिशङ्गमौञ्जी + युज् + क्विप् + अम् ... वसानम् — वस + शानच्। विडम्बयन्तम्--विडम्ब + णि + शतृ + अम्।

हिन्दी--पीली मूंज की करधनी पहिने हुए ( तथा स्वयं ) शुभ्रवर्ण ... और काले मृगचर्म को धारण किये हुए ( अत एव ) सोने की करधनी से ... हुई नीली धाती वाले ( शुभ्रवर्ण वाले ) बलराम के शरीर का अनुकरण ... वाल उस पुरुष को 'ये नारद हैं' ऐसा समझ लिया।

टिप्पणी--ब्राह्मण की मेखला मूँज की, क्षत्रिय की मूर्वा घास की ... की डोरी के समान और वैश्य की सन के धागे की बनी हुई बराबर-बराबर ... लड़ियों वाली चिकनी होनी चाहिए, जैसा कि मनुस्मृति ( अ० २। श्लो० ४... में कहा है--

'मौञ्जी त्रिवृत्समा श्लक्ष्णा कार्या विप्रस्य मेखला।
क्षत्रियस्य तु मौर्वी ज्या वैश्यस्य शणतान्तवी ॥' इति ॥ ६ ॥

अथ नारदस्य शरन्मेघसादृश्यमाह--

विहङ्गराजाङ्गरुहैरिवायतैर्हिरण्मयोर्वीरुहवल्लितन्तुभिः ।
कृतोपवीतं हिमशुभ्रमुच्चकैर्घनं घनान्ते तडिताङ्गणैरिव ॥ ७ ॥

अन्वयः--विहङ्गराजाङ्गरुहैः इव आयतैः हिरण्मयोर्वीरुहवल्लितन्तुभिः कृतो... पवीतं हिमशुभ्रं घनान्ते तडिताङ्गणैः (उपलक्षितम्) उच्चकैः घनं इव (स्थितम्...) 'क्रमादमुं नारद इत्यबोधि सः' इति पूर्वेणान्वयः।

बालबोधिनी--विहङ्गराजाङ्गरुहैः=गरुडलोमभिः। इव=यथा। आयतैः... दीर्घैः। हिरण्मयोर्वीरुहवल्लितन्तुभिः=सुवर्णमयभूमिसमुत्पन्नलतासूत्रैः। कृतोप... पवीतं=विरचितयज्ञसूत्रम्। ( स्वयञ्च ) हिमशुभ्रं=तुषारधवलम् ( अत एव ...

नान्ते=शरदि । तडितां=विद्युताम् । गणैः=समूहैः । गणैरित्यस्य स्थाने णैरिति पाठान्तरे दामभिरित्यर्थः । ( उपलक्षितम ) उच्चकैः=उन्नतम् । नं=मेघम्,इव=यथा । शोभमानममुं सः=हरिः नारद इत्यवोधीति पूर्वेणान्वयः । त्र वाच्योत्प्रेक्षालङ्कारः । लक्षणन्तु प्रागेवोक्तम् ।

समासः—विहायसा गच्छन्तीति विहङ्गाः, तेषां राजा विहङ्गराजः तस्य ङ्गरुहाः, तैः—विहङ्गराजाङ्गरुहैः ( ष० त० ) । हिरण्यस्य विकारः हिरण्मयी, रण्मयी चासौ उर्वी च हिरण्मयोर्वी तस्यां रोहन्तीति हिरण्मयोर्वीरुहाः, ताश्च ाः वल्लयः हिरण्मयोर्वीरुहवल्लयः तासां तन्तवस्तैः हिरण्मयोर्वीरुहवल्लितन्तुभिः त० पु० ), कृतं उपवीतं येन स तम्—कृतोपवीतम् ( ब० व्री० ) । हिममिव भ्रः हिमशुभ्रः तम्—हिमशुभ्रम् ( उपमित० स० ) । घनानां अन्तः घनान्तः, स्मिन्—घनान्ते ( ष० त० ) ।

व्याकरणम्—आयतैः—आ+यम्+क्तः । उच्चकैः—उच्चैरित्यव्ययात् अव्ययसर्वनाम्नामकच् प्राक्टेः' ( ५।३।७१ ) स्वार्थे अकच् । गणैः—इत्थं तलक्षणे तृतीया । हिरण्यस्य विकारः 'हिरण्मयी' इत्यत्र 'दाण्डिनायन' ६।४।१७४ ) इत्यादिना मयटि यलोपनिपात : ।

हिन्दी—पक्षिराज गरुड के केशों के समान लम्बे-लम्बे सुवर्णमयी भूमि में त्पन्न होने वाली लताओं के तन्तुओं से बने हुए, यज्ञोपवीत को धारण किए हुए तथा स्वयं ) वर्फ के समान अत्यन्त शुभ्र वर्ण ( अत एव ) शरत्काल में बजली से युक्त ( शुभ्र वर्ण ) मेघ के समान शोभायमान नारद जी को भगवान् श्रीकृष्ण ने पहिचान लिया ॥ ७ ॥

अथ नारदस्य ऐरावतसाम्यमुत्प्रेक्ष्यते—

निसर्ग-चित्रोज्ज्वलसूक्ष्मपक्ष्मणा लसद्बिसच्छेदसिताङ्गसङ्गिना ।
चकासतं चारुचमूरुचर्मणा कुथेन नागेन्द्रमिवेन्द्रवाहनम् ॥ ८ ॥

अन्वयः—निसर्गचित्रोज्ज्वलसूक्ष्मपक्ष्मणा लसद्बिसच्छेदसिताङ्गसङ्गिना चारुचमूरुचर्मणा कुथेन इन्द्रवाहनं नागेन्द्रम् इव चकासतम्—( अमुं स नारद त्यवोधि ) ।

बालबोधिनी—निसर्गचित्रोज्ज्वलसूक्ष्मपक्ष्मणा=स्वाभाविकविविधवर्णभास्व-णुलोम्ना। 'तथा' लसद्बिसच्छेदसिताङ्गसङ्गिना=शोभमानमृणालखण्डवद्धवलाङ्ग-सक्तेन । चारुचमूरुचर्मणा=सुन्दरमृगचर्मणा । कुथेन=पृष्ठास्तरणेन । इन्द्रवाहनं=

महेन्द्रयानम् । नागेन्द्रं=गजराजम्, ऐरावतमित्यर्थः । इव=यथा । चकासं शोभमानम् । ( अमुं सः=हरिः, क्रमान्नारद इत्यवोधि ) अत्रापि वाच्यो लङ्कारः ।

कोशः—'स्वरूपञ्च स्वभावश्च' इत्यमरः । 'मृणालं विसम्' इत्यम 'छेदः खण्डोऽस्त्रियाम्' इति त्रिकाण्डशेषः । प्रवेण्यास्तरणं वर्णः परिस्तोमः द्वयोः' इत्यमरः ।

समासः—चित्राणि च उज्ज्वलानि च सूक्ष्माणि च चित्रोज्ज्वलसूक्ष्म निसर्गेण चित्रोज्ज्वलसूक्ष्माणि पक्ष्माणि यस्य तत् निसर्गचित्रोज्ज्वलसूक्ष्मपक्ष्म, निसर्गचित्रोज्ज्वलसूक्ष्मपक्ष्मणा (ब० व्री०), लसंश्चासौ विसच्छेदश्च लसद्विसच्छे स इव सितम्, लसद्विसच्छेदसितम्, तच्च तदङ्गञ्च लसद्विसच्छेदसिताङ्गम्, त सङ्गोऽस्यास्तीति तेन लसद्विसच्छेदसिताङ्गसङ्गिना ( कर्मधारयगर्भ ब० व्री चमूरोः चर्म चमूरुचर्म, चारु च तत् चमूरुचर्म च चारुचमूरुचर्म, तेन चारुच चर्मणा ( त० पु० ) । नागानां इन्द्रो नागेन्द्रः तम्—नागेन्द्रम् ( त० पु० इन्द्रस्य वाहनं इन्द्रवाहनं तत् इन्द्रवाहनम् ( त० पु० ) ।

व्याकरणम्—चकासतम्—चकासृ+शतृ जक्षित्यादित्वेन अभ्यस्त 'नाभ्यस्ताच्छतुः' ( ७।१।७८ ) इति नुमभावः । वाहनम्—वह+स्वार्थे णि कर्तरि ल्युट् ।

हिन्दी—स्वभावत: चितकबरे तथा उज्ज्वल रोम वाले शोभमान कमल के खण्ड के समान शुभ्र वर्ण ( तथा अपने ) शरीर पर पड़े हुए सुन्दर चमू के चर्म से अनेक रङ्गों से चित्रित तथा सूक्ष्म सूत वाले एवं शुभवर्ण ऐरावत के शरीर पर डाले हुए ) झूल से इन्द्रवाहन गजराज ऐरावत के स शोभित होते हुए नारद जी को श्रीकृष्ण भगवान् ने पहिचान लिया ॥ ८ ॥

पुनः कीदृशमित्याह—

अजस्रमास्फालितवल्लकीगुणक्षतोज्ज्वलाङ्गुष्ठनखांशुभिन्नया ।
पुरः प्रवालैरिव पूरितार्धया विभान्तमच्छस्फटिकाक्षमालया ॥ ९

अन्वयः—अजस्रम् आस्फालितवल्लकीगुणक्षतोज्ज्वलाङ्गुष्ठनखांशुभिन्नया प्रवालैः पूरितार्धया इव अच्छस्फटिकाक्षमालया विभान्तम्—( क्रमादमुं ना इत्यवोधि सः ) ।

बालबोधिनी—अजस्रं=अनवरतम् । आस्फालितवल्लकीगुणक्षतोज्ज्वलाङ्गुष्ठ नखांशुभिन्नया=ताडितवीणातन्त्रीसंघर्षणोज्ज्वलाङ्गुष्ठनखकिरणमिश्रया । पुरः इत

रोभागे, अग्रभागे। प्रवालैः=विद्रुमैः। पूरितार्धया=प्रवेशितार्धभागया। व=यथा (विभाव्यमानया) अच्छस्फटिकाक्षमालया = स्वच्छस्फटिकमणि-र्मितजपमालया। विभान्तं = शोभमानम् (अमुं नारद इति सः = हरिः, मादबोधीति पूर्वेणान्वयः) अत्र 'नखांशुभिन्नया' इति स्वगुणत्यागेनान्यगुण-वीकारात् तद्गुणनामकोऽलङ्कारः। तदुक्तं साहित्यदर्पणे—'तद्गुणः स्वगुण-यागादत्युत्कण्ठगुणग्रहः' इति।

कोशः—'सततानारताश्रान्तसन्तताविरतानिशम्' इत्यमरः। किरणेऽस्रमयूखांशुगभस्तिघृणिरश्मयः' इत्यमरः। 'अथ विद्रुमः पुंसि प्रवालं पुंनपुंसकम्' इत्यमरः। अच्छो भल्लूके स्फटिकेऽमलेऽभिमुखेऽव्ययम्' इति हैमः।

समासः—अङ्गुष्ठस्य नखः अङ्गुष्ठनखः, तस्य अंशव अङ्गुष्ठनखांशवः। वल्लक्याः गुणः वल्लकीगुणः, आस्फालिताश्च ते वल्लकीगुणाश्च आस्फालितवल्लकीगुणाः, तेषां क्षतेन उज्ज्वलाश्च ते अङ्गुष्ठनखांशवश्च—आस्फालितवल्लकीगुणक्षतोज्ज्वलाङ्गुष्ठनखांशवः, तैः भिन्ना तया आस्फालितवल्लकीगुणक्षतोज्ज्वलाङ्गुष्ठनखांशुभिन्नया (तृ० पु०)। पूरितम् अर्धं यस्याः सा तया पूरितार्धया (ब० व्री०)। अच्छाश्च ते स्फटिकाश्च अच्छस्फटिकाः, तेषाम् अक्षमाला तया—अच्छस्फटिकाक्षमालया (तृ० पु०)।

व्याकरणम्—अजस्रम्—न जस्यति मुञ्चति इति, न+जस्+रः। विभान्तम्—वि+भा+शतृ।

हिन्दी—निरन्तर बजाये गये वीणा के तारों के संघर्षण से उज्ज्वल अँगूठे के नख की किरणों से मिश्रित (अत एव सामने के आधे भाग में मूँगों से परिपूर्ण सी, स्वच्छ स्फटिकमणि की अक्षमाला (जपमाला) से शोभित होते हुए उस पुरुष-विशेष को 'ये नारद हैं' ऐसा श्रीकृष्ण भगवान् ने शनैः-शनैः जाना ॥ ९ ॥

पुनः मुनिं विशिनष्टि—

रणद्भिराघट्टनया नभस्वतः पृथग्विभिन्नश्रुतिमण्डलैः स्वरैः।
स्फुटीभवद्ग्रामविशेषमूर्च्छनामवेक्षमाणं महतीं मुहुर्मुहुः ॥ १० ॥

अन्वयः—नभस्वतः आघट्टनया पृथक् रणद्भिः विभिन्नश्रुतिमण्डलैः स्वरैः स्फुटीभवद्ग्रामविशेषमूर्च्छनां महतीं मुहुर्मुहुः अवेक्षमाणम् (क्रमादमुं नारद इत्यबोधि सः)।

बालबोधिनी—नभस्वतः=वायोः, पवनस्य । आघट्टनया=आघा पृथक्=असंकीर्णं, विस्पष्टं यथा स्यात्तथा । रणद्भिः=शब्दायमानैः, अनुरण ह्यमानैरित्यर्थः । विभिन्नश्रुतिमण्डलैः=प्रतिनियतसंख्यया व्यवस्थितस्वरारम्भक विशेषसमूहैः । स्वरैः=षड्जर्षभगान्धारमध्यमपञ्चमधैवतनिषादनामकैः 'स-ग-म-प-ध-नि' इत्येवं लोके प्रसिद्धैः सप्तभिः स्वरैः । स्फुटीभवद्ग्रामभि मूर्च्छनां=व्यक्तीभवत्स्वरसंघातारोहावरोहक्रमभेदाम् । महतीं=महती न स्ववीणाम् । मुहुर्मुहुः=पुनः पुनः, भृशम् । अवेक्षमाणं=पश्यन्तम् । अमुं हरिः नारद इत्यवोचीति पूर्वेणान्वयः ) । अत्र वादनं विनैव स्वराद्याविर्भा कोऽपि लोकातिक्रान्तोऽयं शिल्पसौष्ठवातिशयो द्योत्यते तेन सह स्वतः प्र तिशयस्याभेदनाध्यवसितत्वादतिशयोक्त्यलङ्कारः । तया चाङ्गुलिसंयोगरूप विनैव मूर्च्छनादिकार्योत्पत्तिद्योतनाद् विभावनाऽलङ्कारो व्यज्यते इत्यलङ्का लङ्कारध्वनिः । सम्प्रति स्वरादीनां स्वरूपमुच्यते–'श्रुत्यारव्धमनुरणनं स्वरः' इ श्रुत्युत्पन्नोऽनुरणनात्मकः कर्णमधुरो ध्वनिविशेषः स्वर इत्युच्यते । यथा रत्ना

श्रुत्यनन्तरभावी यः स्निग्धोऽनुरणनात्मकः ।
स्वरः रञ्जयति श्रोतुश्चित्तं स स्वर उच्यते ॥ इति ॥

स्वरोत्पादकश्शब्दविशेषश्श्रुतिः । यथा रत्नाकरे—

प्रथमश्रवणाच्छब्द श्रूयते ह्रस्वमात्रकः ।
सा श्रुतिः सम्परिज्ञेया स्वरावयवलक्षणा ॥ इति ॥

संगीतशास्त्रे सप्तस्वराः, त्रयो ग्रामाः, एकविंशतिमूर्च्छनाः, ऊनपञ्चा ताना, द्वाविंशतिश्च श्रुतयो भवन्ति । यदुक्तम्—

सप्त स्वरास्त्रयो ग्रामाः मूर्च्छनास्त्वेकविंशतिः ।
ताना एकोनपञ्चाशद् द्वचधिका विंशति श्रुतिः ॥ इति ।

सप्तस्वराः षड्जादयः । तदुक्तम्—

श्रुतिभ्यः स्युः स्वराः षड्र्षभगान्धारमध्यमाः ।
पञ्चमो धैवतश्चाथ निषाद इति सप्त ते ॥
तेषां संज्ञाः सरिगमपधनीत्यपरा मताः ॥ इति ।

स्वरेषु श्रुतिसंख्या नियमश्चाऽयम्—

चतुश्चतुश्चतुश्चैव षड्जमध्यमपञ्चमा ।
द्वे द्वे निषादगान्धारौ त्रिस्त्रिर्ऋषभधैवतौ ॥ इति ॥

